*Bauddha Bharati Series–12*

# VISUDDHIMAGGA

OF

## SIRI BUDDHAGHOSĀCARIYA

*Critically Edited By*

SWĀMĪ DWĀRIKĀDĀS ŚĀSTRĪ

*Acarya (Vyakarana, Pāli, & Bauddha Darśana)*

**BAUDDHA BHARATI**

VARANASI

1977

बौद्धभारतीग्रन्थमाला–१२

आचार्यबुद्धघोषविरचित

# विसुद्धिमग्ग

सम्पादक, संशोधक

स्वामी द्वारिकादासशास्त्री

व्याकरणपालि-साहित्यबौद्धदर्शनाचार्य




१९७७ ख्रिष्टाब्दः ]　　वाराणसी　　[ २५२० बुद्धाब्द

प्रकाशिका :

पो० बा० ४९,
वाराणसी–१ (उ० प्र०)

*Published by*
**Bauddha Bharati**
*P Box–49,*
**Varanasi-1** *(U P.) India*

प्रथम संस्करण
**मूल्य** : ४० ००
(चालीस रुपया मात्र)

**First Edition**
Price 40 00
*(Rupees Forty)*

मुद्रक :
वर्द्धमान मुद्रणालय
जवाहरनगर कालोनी
वाराणसी–१

*Printed by*
Varddhaman Mudranalaya
Jawahar Nagar Colony
**Varanasi-1**

# प्रकाशकीय वक्तव्य

**यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले।**
**प्रचरिष्यति लोकेऽस्मिन् तावद् वै बौद्धभारती ॥**

आदरणीय विद्वज्जन !

विगत वर्ष (सन् १९७५ मे) **बालावतार** (पालि-व्याकरण) के प्रकाशन के समय किये गये अपने सङ्कल्प के अनुसार आज हम पालिसाहित्य के एक विशिष्ट ग्रन्थ-रत्न **विसुद्धिमग्ग** का छात्रोपयोगी संस्करण आप लोगो के सम्मुख उपस्थित कर रहे है। इसमे, जैसा कि हम चाह रहे थे, हिन्दी अनुवाद तो नही दे सके, क्योकि उसके साथ ग्रन्थ का कलेवर इतना विशाल हो जाने की सम्भावना थी कि छात्रों के लिये इसे खरीद पाना असम्भव नही तो दुष्कर अवश्य हो जाता; फिर भी हमने प्रारम्भ मे छात्रहिताय आचार्य बुद्धघोष की जीवनी, त्रिपटिक का विकास तथा ग्रन्थ मे यत्र-तत्र समागत कठिन स्थलो पर आवश्यक टिप्पणियाँ सलग्न कर दी है, ताकि व्युत्पन्न छात्रो तथा अध्यापको को विषय के समझने मे सुविधा हो।

ग्रन्थ के इस सस्करण से ऐसे व्यक्ति भी बहुत कुछ लाभ उठा सकेंगे जो पालि नही जानते, परन्तु इस ग्रन्थ की विषय-वस्तु समझने मे उत्सुकता रखते है। इनके लिये हमने प्रारम्भ में ग्रन्थ का हिन्दी रूपान्तर सक्षेप मे दे दिया है।

वैसे हमारी इच्छा यह है कि यदि अवसर मिला तो हिन्दी भाषा मे **विसुद्धिमग्गसंक्षेप** नाम से एक स्वतन्त्र सस्करण निकाला जाय, जो साधारणत ग्रन्थ का अनुवाद भी हो और अपना मौलिक महत्त्व भी रखे। अस्तु।

हमे विश्वास है, विद्वज्जन तथा छात्रगण इस ग्रन्थ को अपना कर हमारी योजना को सफल बनाते हुए हमारा उत्साहवर्धन करेंगे।

—प्रकाशक

# बहिरङ्गकथा

पालीतिवुत्तविञ्ञूनं देसनानयनिस्सिता ।
विसुद्धिमग्गगन्थस्स बहिरङ्गकथा अयं ॥

## त्रिपिटक का विकास

भगवान् बुद्ध ने स्वय कोई ग्रन्थ नही लिखा, और न अपने शिष्यो को ही अपने उपदेश किसी विशिष्ट भाषा मे स्मरण रखने के लिए कहा। उन्होने प्रचलित्त मागधी भाषा मे उपदेश किया और भिक्षुओ को अनुमति दी कि वे अपनी-अपनी बोलियो मे उनके उपदेशों को स्मरण करे। उनके उपदेशो का पहला सग्रह उनके महापरिनिर्वाण के अनन्तर राजगृह की सङ्गीति मे हुआ। किन्तु उसके बाद भी कुछ सन्दर्भ बुद्धवचन मे जोड़े जाते रहे। अन्त मे पालित्रिपिटक सिहल (श्रीलङ्का) में राजा वट्टगामणि के शासनकाल में भगवान् के महापरिनिर्वाण से चार शताब्दी पीछे अपने वर्तमान रूप मे लिखा गया। इस प्रकार वर्तमान पालित्रिपिटक का रचनाकाल ईसापूर्व प्रथम शताब्दी सिद्ध होता है।

इस त्रिपिटक के विनय, सूत्र तथा अभिधर्म—ये तीन विभाग (पिटक) है।

**(क) विनयपिटक**—भिक्षुओ के आचरण का नियमन करने के लिए भगवान् बुद्ध ने जो नियम बनाये थे, वे 'प्रातिमोक्ष' (पातिमोक्ख) कहे जाते है। इन्ही नियमो की चर्चा विनयपिटक मे है। तीनो पिटको मे विनयपिटक का स्थान सर्वप्रथम है। प्रातिमोक्ष की महत्ता इसी से सिद्ध है कि भगवान् ने स्वय कहा था कि उनके न रहनेपर भी प्रातिमोक्ष और शिक्षापदो के कारण भिक्षुओं को अपने कर्तव्य का ज्ञान होता रहेगा और यो सङ्घ स्थायी रहेगा।

प्रारम्भ मे केवल १५२ नियम बने होगे किन्तु विनयपिटक की रचना के समय उनकी सख्या २२७ हो गयी थी। 'सुत्तभिक्खुविभङ्ग' जो विनयपिटक का प्रथम भाग है; वस्तुत इन २२७ नियमो का विधान करनेवाले सुत्तों की व्याख्या है। ये व्याख्यात्मक ग्रन्थ **पाराजिक, पाचित्तिय** नाम से प्रसिद्ध है। विनयपिटक के दूसरे भाग का नाम 'खन्धक' है। **महावग्ग** तथा **चुल्लवग्ग**—ये दोनों ग्रन्थ 'खन्धक' मे समाविष्ट है। विनयपिटक का अन्तिम अश **परिवार** है। इसमें वैदिक अनुक्रमणिकाओं की तरह कई सूचियों का समावेश है।

(ख) **सुत्तपिटक**—भगवान् के लोकोपकारी उपदेशो का सग्रह सुत्तपिटक में है। इस मे १ **दीघनिकाय**, २. **मज्झिमनिकाय**, ३ **संयुत्तनिकाय**, ४. **अंगुत्तरनिकाय और** ५. **खुद्दकनिकाय**—इन पॉच निकायो का समावेश है। दीघनिकाय आदि ग्रन्थो मे, भगवान् बुद्ध ने किस प्रसङ्ग मे कहाँ उपदेश किया—यह बताकर उपदेश या किसी के साथ होनेवाले वार्तालाप (सवाद) का रोचक ढंग से संग्रह किया गया है।

१ **दीघनिकाय** मे ३४ सुत्त (सूत्र) है। ये सुत्त लम्बे है, अत' दीघ (दीर्घ) कहे गये है। इनमे यथास्थान शील, समाधि, प्रज्ञा का रोचक वर्णन है।

२ **मज्झिमनिकाय** मे मध्यम आकार के (न ज्यादा लम्बे न ज्यादा छोटे) १५२ सुत्तो में भी बुद्ध के उपदेशो पर सवादात्मक सग्रह है। इसमे चार आर्यसत्य, निर्वाण, कर्म, सत्कायदृष्टि, आत्मवाद, ध्यान आदि अनेक महत्त्वपूर्ण विषयो की चर्चा है। यह ग्रन्थ भी **मूलपण्णासक**, **मज्झिमपण्णासक** तथा **उपरिपण्णासक** नाम से ५०–५०–५२ सुत्तो से तीन भागों में विरक्त है।

३· **संयुत्तनिकाय** मे ५६ सयुत्तो का सग्रह है। जैसे—प्रथम **देवतासयुत्त** मे देवताओ के वचनो का सग्रह किया गया है। **मारसंयुत्त** मे बुद्ध को विचलित करने के लिए मार द्वारा किये गये प्रयत्नो का सग्रह हैं।

इस ग्रन्थ मे काव्य की दृष्टि से भो पर्याप्त सामग्री है।

४ **अंगुत्तरनिकाय** मे २३०८ सुत्त है। उनमे एक वस्तु से लेकर ग्यारह वस्तुओ का समावेश क्रमश किया गया है। प्रथम निपात मे एक क्या-क्या है ? सब गिनाया गया है। और इसी प्रकार ग्यारहवे निपात मे ग्यारह-ग्यारह वस्तुओ का सग्रह किया गया है। इसमे विषय-वैविध्य होना स्वाभाविक है।

५ **खुद्दकनिकाय** मे खुद्द (क्षुद्र) अर्थात् छोटे-छोटे उपदेशो का सग्रह है। इस निकाय मे निम्नलिखित ग्रन्थों का समावेश है—

(१) **खुद्दकपाठ**—इसमें त्रिशरण, दस सिक्खापद आदि बौद्धधर्म मे प्रवेश चाहने वाले के लिए अवश्य ज्ञातव्य विषयो का समावेश है।

(२) **धम्मपद**—बौद्ध ग्रन्थो मे यह सर्वाधिक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इसमे बुद्ध के नैतिक उपदेशों का संग्रह है।

(३) **उदान**—इसमें एक ही विषय का निरूपण करनेवाली अल्पसंख्यक गाथाओं का संग्रह है। प्रासंगिक दो चार गाथाओ मे भगवान् ने अपना मन्तव्य यहाँ व्यक्त किया है।

(४) **इतिवुत्तक**—इस ग्रन्थ में 'भगवान् ने ऐसा कहा'—इस मन्तव्य से गाथाओं तथा गद्यांशों का संग्रह है।

(५) **सुत्तनिपात**—इसमे भगवान् के प्राचीनतम उपदेशो का संग्रह है।
(६) **विमानवत्थु**—इसमें देवयोनि का वर्णन है।
(७) **पेतवत्थु**—इस ग्रन्थ में प्रेतयोनि का वर्णन है।
(८) **थेरगाथा**—इस ग्रन्थ में बौद्ध भिक्षुओं ने अपना-अपना अनुभव काव्य मे व्यक्त किया है।
(९) **थेरीगाथा**—इसमे बौद्ध भिक्षुणियो ने अपना-अपना अनुभव कविता में व्यक्त किया है।
(१०) **जातक**—इस ग्रन्थ में भगवान् बुद्ध के पूर्वजन्मों के सदाचारों को व्यक्त करनेवाली ५४७ कथाओ का संग्रह है। नीतिशिक्षण की दृष्टि से इन कथाओं की बराबरी करनेवाला ग्रन्थ अन्यत्र सुदुर्लभ है।
(११) **निद्देस**—यह ग्रन्थ सुत्तनिपात के अट्ठकवग्ग तथा खग्गविसाणसुत्त की व्याख्या है। यह **चुल्लनिद्देस** तथा **महानिद्देस** नाम से दो भागो मे विभक्त है।
(१२) **पटिसम्भिदामग्ग**—इसमे प्राणायाम, ध्यान, कर्म, आर्यसत्य, मैत्री आदि का वर्णन है।
(१३) **अवदान**—इसमे अर्हतों (ज्ञानियो) के पूर्व जन्मो का वर्णन है।
(१४) **बुद्धवंस**—इसमे भगवान् बुद्ध से पूर्व हुए २४ बुद्धों का जीवन-चरित है।
(१५) **चरियापिटक**—यह खुद्दकनिकाय का अन्तिम ग्रन्थ है। इसमे बुद्ध ने अपने पूवभव मे कौन-सी पारमिता किस भव में किस प्रकार पूर्ण को—इसका वर्णन है।

(ग) **अभिधम्मपिटक**—इस पिटक मे भगवान् बुद्ध के उपदेशो के आधार पर बौद्धदार्शनिक विचारों की व्यवस्था की गयी है। इस पिटक मे इन सात ग्रन्थो का समावेश है—१. धम्मसगणि, २. विभङ्ग, ३ धातुकथा, ४ पुग्गल-पञ्ञत्ति, ५ कथावत्थु, ६ यमक, और ७. पट्ठान।

(१) **धम्मसंगणि**—इसमे धर्मो का वर्गीकरण और व्याख्या की गयी है।
(२) **विभङ्ग**—इसमे उन्ही धर्मो के वर्गीकरण का विस्तार किया गया है।
(३) **धातुकथा**—इसमे धातुओं का प्रश्नोत्तररूप में व्याख्यान है।
(४) **पुग्गलपञ्ञत्ति**—इस ग्रन्थ मे मनुष्यो का विविध अंगो मे वर्णन किया गया है। यह वर्गीकरण गुणो के आधार पर विविध रीति से किया गया है।
(५) **कथावत्थु**—इस ग्रन्थ की रचना प्रश्नोत्तररूप मे हुई है। इस ग्रन्थ का महत्त्व बौद्धधर्म के विकासात्मक इतिहास के लिए सर्वाधिक है। पिटकान्तर्गत होनेपर भी इसके रचयिता तिस्स मोग्गलिपुत्त है, जो तीसरी सङ्गीति के अध्यक्ष थे। यद्यपि यह ग्रन्थ ई० पू० तीसरी शताब्दी में उक्त आचार्य ने

बनाया था, फिर भी इसमें क्रमश बौद्धधर्म में जो मतभेद हुए, उनका भी संग्रह बाद मे होता रहा है। मतान्तरो का पूर्वपक्षरूप मे समर्थन करके फिर उनका खण्डन किया गया है। 'आत्मा है या नही ?'—ऐसे प्रश्न उठाकर बौद्ध मन्तव्य की स्थापना की गयी है।

(६) **यमक**—इसमें प्रत्येक प्रश्न का उत्तर दो प्रकार से दिया गया है। और कथावत्थु तक के ग्रन्थो से जिन शङ्काओ का समाधान नही हुआ, उनका विवरण इसमे दिया गया है।

(७) **पट्ठान**—इसे 'महापकरण' भी कहते है। इसमें नाम और रूप के २४ प्रकार के कार्यकारणभाव-सम्बन्ध की चर्चा है। इसमें बताया गया है कि केवल निर्वाण ही असंस्कृत है, बाकी सब धर्म संस्कृत है।

इस तरह त्रिपिटक का सामान्य परिचय समाप्त हुआ।

## पिटकेतर ग्रन्थ

(१) पिटकेतर पालिग्रन्थों मे **मिलिन्दपञ्हो** ग्रन्थ (मिलिन्दप्रश्न) सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। समस्त पालि वाङ्मय में शैली की दृष्टि से भी यह बेजोड़ है। आचार्य नागसेन के साथ ग्रीकसम्राट् मिनाण्डर (ई० पू० प्रथम शताब्दी) के संवाद की योजना होने से इस ग्रन्थ का नाम सार्थक है। इस ग्रन्थ की प्राचीनता और प्रामाणिकता इसी से सिद्ध होती है कि आचार्य बुद्धघोष ने पिटक से बाह्य होनेपर भी इस ग्रन्थ की समान प्रामाणिकता मानी है।

इस ग्रन्थ मे बौद्धदर्शन के जटिल प्रश्नो को, जैसे—अनात्मवाद, क्षणभंगवाद के साथ-साथ कर्म, पुनर्जन्म, और निर्वाण आदि को, सरल उपमाएँ देकर, तार्किक दृष्टि से सुलझाने का प्रयत्न किया गया है।

(२) मिलिन्दप्रश्न के समान ही **नेत्तिप्पकरण** भी प्राचीन ग्रन्थ है। जो कि महाकच्चान की कृति माना जाता है। इसमें बुद्ध के उपदेशो का व्यवस्थित सार दिया गया है।

(३) इसी कोटि का एक अन्य प्रकरण-ग्रन्थ **पेटकोपदेस** भी है। यह भी महाकच्चान की कृति है। पिटकों में प्रवेशक ग्रन्थ के रूप मे यह एक अच्छा प्रकरण-ग्रन्थ है।

## अनुपिटक या अट्ठकथा साहित्य

त्रिपिटक तथा पिटकेतर साहित्य के बाद पालिसाहित्य मे अट्ठकथा, साहित्य का स्थान महत्त्वपूर्ण है। अट्ठकथा = अर्थकथा अर्थात् व्याख्या। पूर्व काल में जैसे ब्राह्मण-साहित्य मे सूत्र-ग्रन्थो पर भाष्य लिखने की परिपाटी थी

वैसे ही पालिसाहित्य में अट्ठकथा नाम से व्याख्याएँ लिखने की परिपाटी चली। ये अट्ठकथाएँ अर्थ की व्याख्या के साथ ऐतिहासिक पृष्ठ भूमि को भी स्पष्टत· विवृत करती हुई भाष्य ग्रन्थोंकी अपेक्षा अपने आप मे अधिक महत्त्वपूर्ण हो गयी। संस्कृत भाष्यो मे अर्थ की व्याख्या पर ही बल दिया जाता है, अनेक सिद्धान्तो या विचारधाराओ के विवरण वहाँ आते है, किन्तु वे 'इत्येके' 'इत्यपरे' कह कर छोड देते है। वहाँ केवल सिद्धान्त का ही अर्थ-विवेचन अधिक होता है। कौन सा सिद्धान्त कब उत्पन्न हुआ, अथवा वह किसका था ? आदि की खोज नही की जाती। पालि-अट्ठकथाओ मे ऐसी बात नही है। जैसे 'कथावत्थु' की अट्ठकथा को ही लीजिये, वहाँ निराकृत २१६ सिद्धान्तो मे से कौन किस का, किस सम्प्रदाय का सिद्धान्त था, कब उत्पन्न हुआ ? आदि का पूर्ण विवरण मिलता है। अस्तु।

**प्राचीन सिंहली अट्ठकथाएँ**—बुद्धघोष की अट्ठकथाओ के साक्ष्य के आधार पर हम जानते है कि सिंहल मे सम्पूर्ण त्रिपिटक पर सिंहली भाषा मे लिखी हुई अट्ठकथाएँ उपलब्ध थी। जैसे—सुत्तपिटक पर **महाअट्ठकथा** थी, विनयपिटक पर **कुरुन्दी** थी और अभिधम्मपिटक की अट्ठकथा का नाम था **महापच्चरी**। ये प्राचीन सिहली अट्ठकथाएँ बारहवी शताब्दी तक उपलब्ध थी। आज इनका कोई अश सुरक्षित नही है।

**पालि साहित्य के भारतीय अट्ठकथाकार**—भारतीय अट्ठकथाकारो मे तीन नाम प्रसिद्ध है— **बुद्धदत्त**, **बुद्धघोष तथा धम्मपाल**। इनमे बुद्धदत्त तथा बुद्धघोष दोनो समकालिक थे—यह 'बुद्धघोसुप्पत्ति', 'सासनवस' आदि ग्रन्थों के प्रमाण से स्पष्ट सिद्ध है। इन दोनो का लक्ष्य भी समान ही था कि सिंहली अट्ठकथाओ के आधार पर त्रिपिटक की प्रामाणिक अट्ठकथाएँ लिखी जाँय। और ये दोनो इस एक ही उद्देश्य से श्रीलङ्का भी पहुँचे थे। यह बात 'बुद्धघोसुप्पत्ति' तथा 'विनयविनिच्छय' ग्रन्थो मे समुद्र मे नाव पर हुए बुद्धदत्त-बुद्धघोष सवाद से स्पष्ट है। यद्यपि बुद्धदत्त अवस्था मे वृद्ध थे तथापि अट्ठकथालेखन का कार्य उन्होने तब तक स्थगित रखा, जबतक आचार्य बुद्धघोष श्रीलङ्का से, अपने लक्ष्य मे सफल होकर, वापस नही आ गये।

**आचार्य बुद्धदत्त** ने **उत्तरविनिच्छय, विनयविनिच्छय** नाम से विनयपिटक की अट्ठकथा, **अभिधम्मावतार** नाम से अभिधम्मपिटक की अट्ठकथा तथा **रूपारूपविभाग** और **मधुरत्थविलासिनी** नाम से बुद्धवस की अट्ठकथा लिखी है। आचार्य बुद्धदत्त चोल राज्य मे उरगपुर के निवासी थे।

**आचार्य धम्मपाल** भी दाक्षिणात्य थे। इनका जन्म तामिळ प्रदेश मे काञ्चीपुर मे हुआ था। इनकी रचनाये ये हैं—

(१) **परमत्थदीपनी**—यह खुद्दकनिकाय के उदान, इतिवुत्तक, विमानवत्थु, पेतवत्थु, थेरगाथा, थेरीगाथा एव चरियापिटक ग्रन्थों की अट्ठकथा है। इन ग्रन्थो पर आचार्य बुद्धघोष ने अट्ठकथा नही लिखी।

(२) **नेत्तिप्पकरण-अट्ठकथा**—यह नेत्तिप्पकरण की अट्ठकथा है।

(३) **नेत्तित्थकथाय टीका**—उपर्युक्त नेत्तिप्पकरण की अट्ठकथा की टीका।

(४) **परमत्थमञ्जूसा**—विसुद्धिमग्ग की प्रसिद्ध अट्ठकथा।

(५) **लीनत्थप्पकासिनी**—दीघनिकायादि चार निकायो पर बुद्धघोष की अट्ठकथा पर टीका।

(६) **जातकट्ठकथा का** टीका—यह भी लीनत्थप्पकासिनी नाम से प्रसिद्ध है।

(७) बुद्धदत्त कृत **मधुरत्थविलासिनी** की टीका।

आचार्य धम्मपाल की इन सातो अट्ठकथाओ मे परमत्थमञ्जूसा सबसे अधिक प्रसिद्ध है।

इन्होने बुद्धदत्त तथा बुद्धघोषरचित ग्रन्थो पर टीकाएँ लिखी है, अत· यह स्पष्ट है कि ये उन दोनो से बाद के थे।

## आचार्य बुद्धघोष

आचार्य बुद्धघोष की विश्व के प्रसिद्ध दार्शनिको विशेषतः बौद्ध दार्शनिको तथा ग्रन्थकारो की पंक्ति में प्रथम गणना की जाती है। उन्होने अपना समग्र जीवन पालिसाहित्य की श्रीवृद्धि में लगा दिया। उनकी लेखनी के सतत प्रयास से त्रिपिटक तथा पालिसाहित्य के सिद्धान्त लुप्त होने से बच गये। सभी इतिहासकार यह मानते है कि यदि बुद्धघोष ने सम्पूर्ण त्रिपिटक पर अपनी गवेषणापूर्ण अट्ठकथाएँ न लिखी होती तो त्रिपिटक वाङ्मय लुप्त होता या न होता पर उसका इतनी सरलता से समझना अत्यन्त दुरूह हो जाता। उन्होंने अपनी अट्ठकथाओ मे न केवल बुद्धवचनो का प्रामाणिक अर्थ ही प्रस्तुत किया है, अपि तु अपने से प्राचीन तथा सम काल के दर्शन, इतिहास, धर्म, राजनीति, अर्थनीति, समाजनीति आदि विषयों का भी यथास्थान समीक्षात्मक वर्णन विस्तार से किया है, जो उनकी यश पताका दिग्-दिगन्त तक फैला रहा है। इसीलिए इतिहासकार आचार्य बुद्धघोष को मुक्तकण्ठ से 'पालि-साहित्य का युगविधायक' मानते है। ऐसे महापुरुषो के व्यक्तिगत जीवन के विषय मे जानकारी रखना पुण्यप्रद तथा सामान्य जन के लिये उत्साहवर्धक होता है।

परन्तु आचार्य ने भी अन्य भारतीय मनीषियों की तरह अपने व्यक्तिगत जीवन के विषय मे अधिक कुछ नही लिखा। अपनी अट्ठकथाओं के प्रारम्भ

और अन्त में उन्होंने जो कुछ लिखा भी है उससे उनकी रचनाओं पर ही कुछ प्रकाश पड़ता है कि वे किस उद्देश्य से लिखी गयी, या किनकी प्रेरणा से लिखी गयीं; पर आचार्य के जीवन के बारे में उनसे कुछ विशेष पता नही लगता। सम्भवत: अन्य भारतीय ऋषि-मुनियों की तरह बुद्धघोष ने भी अपने महान् उद्देश्य के सामने व्यक्तिगत जीवन की महत्ता को पूर्णत· तिरोहित कर दिया। इसमें सन्देह नहीं कि उनकी अपने प्रति यह तटस्थता भी उनके पवित्र क्रिया-कलाप को और अधिक तेजस्वी और बलशाली बना देती है। परन्तु मानव होने के नाते हम उनके मानवरूप के विषय मे भी कुछ जानने को उत्सुक है, ताकि वह जानकारी हमारे जीवन मे भी सम्बल के रूप मे काम आ सके।

बुद्धघोष के जीवन के विषय मे जानने के लिये उनकी लिखी अट्ठकथाओ के अतिरिक्त अन्य प्रधान साधन है—१. **चूळवंस** के ३७ वें परिच्छेद की २१५–२४६ गाथाएँ, २ **बुद्धघोसुप्पति**, ३. **गन्धवंस**, ४ **सासनवंस** तथा **सद्धम्मसंगह**।

चूळवंस का उपर्युक्त अश, जिसमे बुद्धघोष की जीवनी है, धम्मकित्ति (धर्मकीर्ति) नामक भिक्षु की रचना है। जिनका काल तेरहवी शताब्दी का मध्य-भाग है। जब कि बुद्धघोष का जीवन-काल चौथी पाँचवी शताब्दी ईस्वी माना जाता है, अत· उनसे आठ-नौ सौ वर्षो बाद लिखी उनकी जीवनी पूर्णत: प्रामाणिक नही मानी जा सकती—यह तो निश्चित है, फिर भी बुद्धघोष की जीवनी का सबसे अधिक प्रामाणिक वर्णन जो हमे मिलता है, वह यही है। इसी प्रकार 'गन्धवस' और 'सासनवंस' तो ठीक उन्नीसवो सदी की रचनाएँ है, अतः हम इनके सहारे कितना काम चला सकते है! धम्मकित्ति महासामी की, 'बुद्धघोसुप्पत्ति' चौदहवी शताब्दी की रचना है जो चूळवंस के बाद और 'गन्धवस' और 'सासनवस' से पहले की रचना है। इस रचना मे इतनी अति-शयोक्तियाँ भरी पड़ी हैं कि इसके भी प्रामाण्य को सर्वाश मे नही माना जा सकता। यो, 'चूळवस' के उपर्युक्त अंश को ही इस सम्बन्ध मे सबसे अधिक प्रामाणिक माना जाता है। उसके अनुसार आचार्य बुद्धघोष की जीवनी कुछ इस प्रकार लिखी जा सकती है—

आचार्य बुद्धघोष का जन्म गया (बिहार) के समीप बोधिवृक्ष के निकट (किसी ग्राम में ) ब्राह्मण परिवार में हुआ। बाल्यावस्था मे ही यह ब्राह्मण-विद्यार्थी शिल्प और तीनो वेदों मे पारङ्गत होकर शास्त्रार्थ करता हुआ भारतवर्ष मे जहाँ-तहाँ घूमने लगा। इसको ज्ञान की अत्युत्कट जिज्ञासा थी। योगाभ्यास में अत्यधिक रुचि थी। एक दिन यह रात मे किसी विहार मे पहुँच गया। वहाँ पातञ्जल योग पर बहुत अच्छा प्रवचन किया। किन्तु रेवत नामक

बौद्ध स्थविर ने इसको वाद में पराजित कर दिया। इन बौद्धभिक्षु के श्रीमुख से बुद्धशासन का अपूर्व वर्णन सुनकर बुद्धघोष को यह विश्वास हो गया कि निर्वाण-प्राप्ति का एकमात्र यही मार्ग है। और उन्होने उस मत मे महास्थविर रेवत से प्रव्रज्या ग्रहण कर ली। प्रव्रजित होकर उन्होने त्रिपिटक का गम्भीर अध्ययन किया। वस्तुत प्रव्रजित होनेसे पूर्व बुद्धघोष एक ब्राह्मण-विद्यार्थी (ब्राह्मणमाणव) मात्र थे। बाद में भिक्षुसङ्घ ने त्रिपिटक में उनके गम्भीर घोष को बुद्ध के समान जानकर 'बुद्धघोष' की पदवी दी। जिस विहार मे इनकी प्रव्रज्या हुई थी, उन्होने वही **ञाणोदय** (ज्ञानोदय) नामक ग्रन्थ की रचना की। इसके बाद यही इन्होने धम्मसंगणि (अभिधम्मपिटक का प्रथम ग्रन्थ) पर **'अट्ठसालिनी'** नामक अट्ठकथा भी लिखी। और अन्त मे त्रिपिटक पर एक सक्षिप्त अट्ठकथा लिखने का भी उपक्रम किया, जिसे देखकर उनके गुरु महास्थविर रेवत ने उन्हे परामर्श दिया कि "लंका से यहाँ भारत मे केवल मूल पालि-त्रिपटिक ही लाया गया है, अट्ठकथाएँ यहाँ उपलब्ध नही है। लङ्काद्वीप में महास्थविर महेन्द्र द्वारा संगृहीत प्रामाणिक अट्ठकथाएँ सिहली भाषा मे सुरक्षित है। तुम वहाँ जाकर उनका श्रवण करो, और बाद मे मागधी भाषा में उनका रूपान्तर करो, ताकि वे सर्वजनसाधारण के लिए सुलभ होकर हितावह हो सके[1]।" इस प्रकार गुरु से आज्ञा पाकर आचार्य बुद्धघोष लङ्काधिपति महानाम के शासनकाल मे लका गये।

वहाँ अनुराधपुर के महाविहार मे 'महापधान' नामक भवन मे रहकर उन्होने सङ्घपाल नामक स्थविर से सिहली अट्ठकथाओ और स्थविरवाद की परम्परा को सुना। जब बुद्धघोष को श्रवण, मनन, निदिध्यासन करते-करते यह निश्चय हो गया कि तथागत (बुद्ध) का यही ठीक अभिप्राय है, तब उन्होंने महाविहार के भिक्षुसङ्घ से प्रार्थना की—"मै अट्ठकथाओ का मागधी भाषा में रूपान्तर (अनुवाद) करना चाहता हूँ, मुझे अपनी पुस्तके देखने की अनुमति दें।" इसपर उन्होंने उनकी परीक्षा के लिये पहले उन्हे त्रिपिटक की दो गाथाएँ व्याख्या करने के लिये दीं। बुद्धघोष ने उन दो गाथाओं की व्याख्या

---

१ पालिमत्तमिधानीत, नत्थि अट्ठकथा इध।
तथाचरियवादा च भिन्नरूपा न विज्जरे॥
सीहलट्ठकथा सुद्धा महिन्देन सतीमता।
सङ्गीतित्तयमारूळ्ह सम्मासम्बुद्धदेसितं॥
कता सीहलभासाय सीहलेसु पवत्तति।
तं तत्थ गन्त्वा सुत्वा त्व मागधानं निरुत्तिया॥
परिवत्तेहि, सा होति सब्बलोकहितावहा॥"—चूळवंस।

के रूप मे 'विसुद्धिमग्ग' की रचना की। इस विद्वत्तापूर्ण रचना को देखकर भिक्षु इतने प्रसन्न हुए कि उन्होंने बुद्धघोष को साक्षात् भगवान् मैत्रेय बुद्ध (भावी बुद्ध) ही मान लिया और उन्हें अपनी सब पुस्तके देखने की आज्ञा दे दी। अनुराधपुर के उस ग्रन्थकार विहार मे बैठकर आचार्य बुद्धघोष ने सिंहली अट्ठकथाओ का मागधी-भाषान्तर पूर्ण किया। इसके बाद वे अपनी जन्मभूमि भारत लौट आये और यहाँ आकर बोधिवृक्ष की पूजा की।

**काल**—इस वर्णन से एक अत्यन्त महत्त्व की यह बात प्रमाणित हो जाती है कि बुद्धघोष लङ्काधिपति महानाम के समय मे लङ्का गये थे। इस राजा महानाम का शासनकाल चौथी शताब्दी के अन्तिम भाग में तथा पाँचवी शताब्दी के प्रारम्भिक भाग में माना जाता है। अत निश्चित है कि बुद्धघोष ने अपने ग्रन्थो की रचना इसी काल मे की।

एक बात और, बुद्धघोष रचित ग्रन्थों में ऐसे किसी एक ग्रन्थ का भी उद्धरण नही मिलता जो इस काल के बाद रचित हो।

बर्मी भिक्षु परम्परा भी यह मानती है कि आचार्य बुद्धघोष पाँचवी शताब्दी के प्रारम्भिक भाग में लङ्का गये थे।

क्योंकि उस समय उनकी अवस्था युवा तो रही ही होगी, अत· उनका जीवनकाल निश्चय ही चौथी-पाँचवी शताब्दी कहा जा सकता है।

**जन्मस्थल**—'चूळवंस' के उपर्युक्त अंश मे आचार्य बुद्धघोष का जन्मस्थल बौद्ध गया के समीप बताया गया है। परन्तु प्रसिद्ध विद्वान् श्री धर्मानन्द कोशाम्बी जी यहाँ यह वाद उपस्थित करते है—

बुद्धघोष सम्भवतः उत्तर भारत के नही है, क्योकि (क) उनकी किसी भी कथा की पृष्ठभूमि उत्तर भारत में नही रखी गयी है। (ख) विसुद्धिमग्ग मे वनदाह (पृ० २६) की उनके द्वारा की गयी व्याख्या तथा (ग) मज्झिमनिकाय के गोपालकसुत्त की व्याख्या मे उनके द्वारा किया हुआ गङ्गा का वर्णन सब यही दर्शाते है कि जिस वनदाह तथा गङ्गा का वर्णन उन्होने किया है वह सब उत्तर भारत का न होकर दक्षिण भारत के अनुरूप ही है। इस प्रकार बुद्धघोष की रचनाओ के आधार पर आचार्य कोशाम्बी जी ने यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि आचार्य बुद्धघोष उत्तर भारत की भौगोलिक स्थिति से परिचित नही थे, अत: वे वहाँ के निवासी नही हो सकते। श्री कोशाम्बी जी बर्मी परम्परा के अनुसार बुद्धघोष को दक्षिण भारत का निवासी मानते है। और वे विसुद्धिमग्ग के उपसहार में लिखे इस वाक्य से "**बुद्धघोसो ति गरूहि गहितनामधेय्येन थेरेन मोरण्डखेटकवत्तब्बेन**" आचार्य बुद्धघोष की जन्मभूमि मोरण्ड नामक खेटक (=खेडा, छोटा ग्राम) को मानते है। वे कहते है कि यह मोरण्ड-

खेटक तथा मज्झिमनिकायट्ठकथा के उपसंहार मे वर्णित मयूरसुत्तपट्टन, जहाँ रहकर बुद्धघोष ने मज्झिमनिकायट्ठकथा लिखी, दोनों ही तेलगू प्रदेश में थे। कौशम्बी जी अंगुत्तरनिकायट्ठकथा[1] के आधार पर यह भी मानते है कि बुद्धघोष दक्षिण के काञ्चीपुर आदि नगरों में भी रहे थे। संक्षेप मे, "बुद्धघोष ने क्योकि अपने जीवन का सब से महत्त्वपूर्ण कार्य दक्षिण के नगरों मे ही किया अत· वे दक्षिण के ही निवासी थे"—ऐसा निष्कर्ष आचार्य कोशाम्बी जी ने उनकी लिखी अट्ठकथाओं के साक्ष्य पर निकाला है। जो कुछ सीमा तक ही ठीक कहा जा सकता है; क्योकि इन अन्त साक्ष्यों के आधार पर भी यह तो स्पष्ट प्रमाणित नही होता आचार्य बुद्धघोष का जन्मस्थान भी दक्षिण भारत मे ही था। उक्त अन्त·साक्ष्यो के आधार पर हम यही मान सकते है आचार्य बुद्धघोष का अधिकतर जीवनकार्य दक्षिण भारत मे ही हुआ होगा।

**क्या बुद्धघोष ब्राह्मण नहीं थे ?**—आचार्य धर्मानन्द कोशाम्बी ने बुद्धघोष की जाति पर भी वाद उठाया है। वे उनकी रचनाओ के आधार पर उनके ब्राह्मण होने मे भी सन्देह करते है। और इसी प्रकार उनके वेद तथा पातञ्जल योग आदि शास्त्रो मे पारङ्गत होने मे भी सन्देह प्रकट करते है।

बुद्धघोष के ब्राह्मण न होने के बारे मे आचार्य कोशाम्बी तर्क देते है कि बुद्धघोष को वेद के पुरुषसूक्त जैसे महत्त्वपूर्ण अश की भी जानकारी नही थी, क्योकि इस सूक्त मे क्षत्रिय को ब्रह्मा की बाहु से उत्पन्न बताया गया है ("**बाहू राजन्य कृतः**"), जब कि बुद्धघोष ने इसी सूक्त की ओर सङ्केत करते हुए उसे हृदय से उत्पन्न बता डाला है।

परन्तु इसके उत्तर मे श्री भरतसिह उपाध्याय बहुत ठीक कहते है—"चूकि बाहु और हृदय दोनो ही साहस के प्रतीक है, अत· सम्भव है, आचार्य बुद्धघोष से, जो स्मृति से लिख रहे होगे, दोनो के साधर्म्य के कारण यह गलती (भूल) हो गयी हो। यदि इस गलती को गलती मान ही लिया जाय तो भी यह उनके ब्राह्मण या अब्राह्मण होने से किस प्रकार हो सकती है। यह सूक्तविषयक अनभिज्ञता तो बुद्धघोष के ब्राह्मण या अब्राह्मण दोनो के ही होते हुए भी हो सकती थी। अतः इसके कारण आचार्य कोशाम्बी का बुद्धघोष का अब्राह्मण ठहराना उचित नही जान पड़ता। इसी प्रकार चूकि बुद्धघोष ने गृहपति या कृषकवर्ग की प्रशसा की है, उनको 'किसी किसान का बेटा' मानना भी ठीक नही होगा, जैसा मानने का प्रस्ताव आचार्य कोशाम्बी करते है।

"सस्कृत शास्त्रो का बुद्धघोष को ज्ञान अपूर्ण था—आचार्य धर्मानन्द

---

१. आयाचितो सुमतिना थेरेन भदन्तजोतिपालेन।
काञ्चीपुरादिसु मया पुब्बे सद्धिं वसन्तेन ॥—मनोरथपूरणी।

कोशाम्बी ने यह भी उद्धरण देकर दिखाने का प्रयत्न किया है। उधर डॉ० विमलचरण लाहा ने कोई ऐसा भारतीय ज्ञानशास्त्र नही छोड़ा है जिस पर बुद्धघोष को पूर्ण अधिकार न दिखा दिया हो।[1] हम समझते हैं कि सत्य इन दोनो कोटियों के बीच मे है। आचार्य बुद्धघोष को संस्कृत साहित्य का ज्ञान अवश्य था, हो सकता है, वह उस अगाध पाण्डित्य के रूप मे न रहा हो जिसे हम एक वेदज्ञ ब्राह्मण के साथ संयुक्त देखना चाहते है।"

**परिनिर्वाण**—आचार्य बुद्धघोष का देहावसान कहाँ हुआ? इस विषय मे सप्रमाण कुछ नही कहा जा सकता। कम्बोडिया के निवासी यह मानते है कि आचार्य बुद्धघोष महास्थविर का परिनिर्वाण उनके देश (कम्बोडिया) में ही हुआ था। वहाँ 'बुद्धघोषविहार' नामक एक अत्यन्त प्राचीन विहार आज भी, खण्डहर रूप में ही सही, यथाकथमपि सुरक्षित है। 'दि लाइफ एण्ड वर्क ऑव् बुद्धघोष' मे डा० विमलचरण लाहा ने यही सिद्ध करने का प्रयास किया है। परन्तु 'चूळवस' तथा 'बुद्धघोसुप्पत्ति', जो अपेक्षाकृत प्राचीन तथा परम्पराप्राप्त ग्रन्थ है, के आधार पर आचार्य का परिनिर्वाण बौद्धगया मे बौधिवृक्ष के समीप हुआ, और वहो श्रद्धालुजनों ने उनके अस्थ्यवशेष पर स्तूप का निर्माण कराया। यह मानने मे हमें भा हानि क्या है!

## आचार्य बुद्धघोष की रचनायें

१ **विसुद्धिमग्ग**—संयुक्तनिकाय में आई दो गाथाओं की व्याख्या के रूप मे रचित एक मौलिक प्रकरण ग्रन्थ।

२ **समन्तपासादिका**—विनयपिटक की अट्ठकथा (व्याख्या)।

३. **कङ्खावितरणी**—पातिमोक्ख की अट्ठकथा।

४ **सुमङ्गलविलासिनी**—दीघनिकाय की अट्ठकथा।

५ **पपञ्चसूदनी**—मज्झिमनिकाय की अट्ठकथा।

६. **सारत्थपकासिनी**—सयुत्तनिकाय की अट्ठकथा।

७ **मनोरथपूरणी**—अङ्गुत्तरनिकाय की अट्ठकथा।

८ **परमत्थजोतिका**—खुद्दकनिकाय के खुद्दकपाठ तथा सुत्तनिपात की अट्ठकथा।

९ **अट्ठसालिनी**—धम्मसङ्गणि की अट्ठकथा।

१०. **सम्मोहविनोदिनी**—विभङ्ग की अट्ठकथा।

---

१. देखें—डॉ० विमलचरण लाहा कृत 'दि लाइफ एण्ड वर्क ऑव् बुद्धघोष' का छठा परिच्छेद।

११-१५ **पञ्चप्पकरणट्ठकथा**—अभिधम्मपिटक के अवशिष्ट पाँच ग्रन्थो की अट्ठकथा।

१६ **जातकट्ठवण्णना**—जातक की अट्ठकथा।

१७. **धम्मपदट्ठकथा**—धम्मपद की अट्ठकथा।

१८ **ञाणोदय**—ज्ञानोदय आदि। यह ग्रन्थ अब उपलब्ध नही है।

इनके अतिरिक्तश्री कुप्पूस्वामी शास्त्री ने **पद्मचूड़ामणि** नामक ग्रन्थ को भी आचार्य बुद्धघोष की रचना माना है। परन्तु डॉ० विमलचरण लाहा ने अकाट्य प्रमाणो के आधार पर उक्त ग्रन्थ को आचार्य की रचना के रूप मे अस्वीकृत कर दिया है।

## विसुद्धिमग्ग

विसुद्धिमग्ग बौद्धसाहित्य का एक अनूठा ग्रन्थ है। यह ग्रन्थ प्रधानत· योगशास्त्र का विशद व्याख्यान है, अत इसमे, योगाभ्यास मे प्रवृत्त होनेवाले जिज्ञासु के लिये, प्रारम्भ से लेकर सिद्धि तक की समग्र विधियाँ तो क्रमबद्ध ढंग से वर्णित की ही गयी है, साथ ही प्रसङ्ग-प्रसङ्ग पर बौद्धदर्शन की अन्य विवेचनात्मक गवेषणाएँ तथा ब्राह्मणदर्शनो की विशेषत· व्याकरण, न्याय, सांख्य, योग, आयुर्वेद तथा मीमांसा शास्त्रो की गुत्थियाँ भी अतीव सरल भाषा में समझा दी गयी है। अतः यदि विद्वान् लोग इस ग्रन्थ को 'बौद्धधर्म का विश्वकोष' कहते है तो इसमे कोई अतिशयोक्ति नही है। यह कहकर उन विद्वानो ने इस ग्रन्थ की तथा इसके रचयिता आचार्य बुद्धघोष की वास्तविक प्रशसा ही की है।

आचार्य बुद्धघोष अपने इस विसुद्धिमग्ग को अपनी सम्पूर्ण रचनाओ का मध्य बिन्दु मानते थे, अतः वे अपनी अट्ठकथाओ के मनन-चिन्तन करने वाले पाठक से यह अपेक्षा रखते थे कि वह सर्वप्रथम विसुद्धिमग्ग को पढे। इस लिये उन्होने अपनी आगे की अट्ठकथाओ के प्रारम्भ मे ही बार-बार कहा है—'चारों निकायों (दीघ, मज्झिम, सयुत्त तथा अगुत्तर) के मध्य स्थित यह विसुद्धिमग्ग उन निकायो के बुद्धसम्मत अर्थ को प्रकाशित करने में सहायक होगा[1]।'

इससे यह स्पष्ट ही सिद्ध है कि आचार्य ने पहले विसुद्धिमग्ग की रचना की, बाद में उक्त चारों निकायों की अट्ठकथाओं की। इसीलिये विसुद्धिमग्ग में जिस विषय का विस्तृत निरूपण कर दिया है उसे पुनः उन अट्ठकथाओं मे नही

---

१ "मज्झे विसुद्धिमग्गो एस चतुन्नं पि आगमान हि।
ठत्वा पकासयिस्सति तत्थ यथाभासित अत्थ" ति॥

दुहराया और वहाँ लिख दिया कि "इस सबका शुद्धतया निरूपण विसुद्धिमग्ग मे कर दिया है, अत उसे जिज्ञासु पाठको को वही देख लेना चाहिये। उसे मै यहाँ पुन· दुहराऊँगा"।[1]

जैसा कि सर्वविदित है, विसुद्धिमग्ग संयुत्तनिकाय में आयी दो गाथाओ के आधार पर रचित, बौद्ध योगशास्त्र का स्वतन्त्र मौलिक प्रकरण-ग्रन्थ है। इन दोनो में, पहली गाथा प्रश्न के रूप मे तथा दूसरी गाथा उत्तर के रूप मे है। इस दूसरी गाथा का ही आचार्य ने विसुद्धिमग्ग के रूप में विस्तृत व्याख्यान किया है।

पहली गाथा है—

**अन्तो जटा बहि जटा जटाय जटिता पजा।**
**तं तं, गोतम पुच्छामि—को इमं विजटये जटं ? ति ॥**

[ एक बार भगवान् बुद्ध श्रावस्ती में विहार कर रहे थे, उस समय किसी देवता ने आकर भगवान् से पूछा—अन्दर भी जञ्जाल ( उलझन ) है, बाहर भी जञ्जाल है, यह सारा संसार जञ्जाल में उलझा पड़ा है। भगवन् ! मैं आपसे पूछता हूँ कि कौन इस जञ्जाल से छुटकारा पा सकता है ? अर्थात् यह समग्र संसार भवबन्धन में जकडा हुआ है, कौन किस उपाय से इससे मुक्त हो सकता है ? ]

दूसरी गाथा है—

**"सीले पतिट्ठाय नरो सपञ्ञो चित्तं पञ्ञं च भावयं।**
**आतापी निपको भिक्खु सो इमं विजटये जटं" ति ॥**

[ इसके उत्तर में भगवान् कहते है—शील (सदाचार) में प्रतिष्ठित हो कर जो प्रज्ञावान् पुरुष जब समाधि और प्रज्ञा की भावना करता है, तब वह उद्योगी तथा ज्ञानवान् पुरुष भिक्षु (त्यागी) हो कर इस जंजाल (भवबन्धन) को सुलझा लेता है। ]

आचार्य ने भगवान् के इस उत्तर के सहारे समग्र बौद्ध सिद्धान्त और दर्शन को एक निश्चित उद्देश्य में ग्रथित कर विसुद्धिमग्ग की अवतारणा की है। वह निश्चित उद्देश्य है—साधना मार्ग के उत्तरोत्तर विकास का स्पष्टतम निर्देश। दूसरे शब्दो में हम यों भी कह सकते हैं कि विसुद्धिमग्ग बौद्धयोग को एक अत्यन्त क्रमबद्ध पद्धति से उपस्थित करने का बुद्धिमत्तापूर्ण प्रयास है।

---

१ "इति पन सब्ब यस्मा विसुद्धिमग्गे मया सुपरिसुद्धं।
वुत्त, तस्मा भिय्यो न त इध विचारयिस्सामी" ति ॥

विसुद्धिमग्ग का **वर्ण्य विषय** संक्षेप में यह है—शील, समाधि और प्रज्ञा द्वारा चित्त के सर्वमल का निरसन तथा निर्वाण की प्राप्ति (का उपाय)। बुद्ध-शासन की यही तीन शिक्षा है। शील से शासन की आदिकल्याणता प्रकाशित होती है, समाधि से मध्येकल्याणता, तथा प्रज्ञा ( पञ्ञा ) से पर्यवसानकल्याणता। शील से अपाय ( दुर्गतिविनिपात ) का अतिक्रमण, समाधि से कामधातु का और प्रज्ञा से सर्वभव का अतिक्रमण होता है। जो व्यक्ति निर्वाण के लिए यत्नशील होता है उसे पहले शील मे प्रतिष्ठित होना चाहिये। जब शील अल्पेच्छता, सन्तुष्टि, प्रविवेक ( एकान्तवास ) आदि गुणों द्वारा सुविशुद्ध हो जाता है तब समाधि की भावना का आरम्भ होता है। समाधि उस धर्म को कहते है जिसके प्रभाव से चित्त तथा चैतसिक धर्मो की एक आलम्बन मे विना किसी विक्षेप के सम्यक् स्थिति हो। समाधि मे विक्षेप का विध्वस होता है, और चित्त, चैतसिक विप्रकीर्ण न हो कर एक आलम्बन मे पिण्डरूप से अवस्थित होते है। समाधि दो तरह की होती है—१. लौकिक समाधि, और २. लोकोत्तर समाधि। काम, रूप और अरूप भूमियो की कुशल चित्तैकाग्रता को लौकिक समाधि कहते है तथा जो चित्तैकाग्रता आर्यमार्ग से सम्प्रयुक्त होती है उसे लोकोत्तर समाधि कहते है। इस, लोक को उत्तीर्ण कर स्थित रहने वाली, लोकोत्तर समाधि का भावना-प्रकार प्रज्ञा के भावना-प्रकार मे संगृहीत है। प्रज्ञा के सुभावित होने से ही लोकोत्तर समाधि की भावना होती है। अत लोकोत्तर समाधि प्रज्ञास्कन्ध का विषय है।

**प्रयोजन**—हम पहले कह आये है कि आचार्य बुद्धघोष बुद्धमत में प्रव्रजित होने से पूर्व पातञ्जल योग मे निष्णात थे। निश्चय ही उन्होंने बौद्धों के इस योगदर्शन को साधको के कल्याण के लिये विसुद्धिमग्ग के रूप में प्रकाशित किया है। भिक्षु जगदीश काश्यप के मत में "पातञ्जल योगदर्शन की अपेक्षा विसुद्धिमग्ग अधिक सुव्यवस्थित और नियमबद्ध है—यह कहना अतिरञ्जना नही होगी"। आचार्य बुद्धघोष ने साधको के कल्याण के लिए ही इस ग्रन्थ की रचना की है—यह बात उन्होने छिपायी नही, अपि तु प्रत्येक परिच्छेद के अन्त में **'साधुजनपामोज्जत्थाय कते विसुद्धिमग्गे'** कहकर अपने हृदय की बात बार-बार स्पष्ट कर दी है।

इसी प्रकार उन्होंने ग्रन्थ के प्रारम्भ में भी कह दिया कि मै अब विशुद्धि के मार्ग का प्रवचन करूँगा, सभी साधु पुरुष, जिन्हे अपनी चित्तविशुद्धि की कामना है, मेरे कहे हुए को आदरपूर्वक सुने।[1]

---

१. "विसुद्धिमग्गं भासिस्सं त मे सक्कच्च भासतो।
विसुद्धिकामा सब्बे पि निसामयथ साधवो" ति॥

इस तरह अन्त· साक्ष्य के स्पष्ट आधार से ही सिद्ध हो जाता है कि इस ग्रन्थ का निर्माण केवल साधु (साधक) जन के प्रामोद्य (कल्याण) के लिए ही हुआ है।

**आधार**—यह ग्रन्थ महाविहारवासी भिक्षुओ की उपदेश-विधि पर आधृत है, यह बात भी आचार्य ने प्रारम्भ मे ही यह कर स्पष्ट कर दी है कि "महा-विहारवासी भिक्षुओ की उपदेश-विधि पर आधृत विसुद्धिमग्ग ग्रन्थ का कथन करूँगा।[1]

यह बात पहले कही जा चुकी है कि बुद्धघोष के समय तक पालित्रिपिटक तथा पालिसाहित्य के विषय में सिंहलद्वीप की प्रामाणिकता सर्वोपरि थी। सिंहल द्वीप मे भी अनुराधपुरस्थित महाविहार पालि-साहित्य के बारे मे सर्वोपरि प्रामाणिक पीठ था। आचार्य का इसी महाविहार में रहनेवाले स्थविर भिक्षुओ की ओर सकेत है। इस तरह महाविहारवासी भिक्षुओं के नाम-ग्रहण से आचार्य यह कहना चाहते है कि विसुद्धिमग्ग मे जो कुछ भी लिखा या कहा गया है वह स्वकपोलकल्पना नही है, अपितु उस समय के प्रामाणिक भिक्षुओ की सरणि के अनुसार बौद्धयोग का यह एक प्रामाणिक विवेचन है।

**अधिकारी**—अत· चित्तविशुद्धि का मार्ग खोजने वाले सभी प्रज्ञावान् योगिजनो को इस विसुद्धिमग्ग ग्रन्थ का आदर करना चाहिए।[2] ये ही इस ग्रन्थ के अध्ययन के वास्तविक अधिकारी है।

## विसुद्धिमग्ग की विषयवस्तु

विसुद्धिमग्ग तीन भाग और तेईस परिच्छेदो मे विभक्त है। पहला भाग **शीलस्कन्ध** कहलाता है। इसमें, प्रथम दो परिच्छेदों में, शील तथा उसकी प्राप्ति के उपायभूत तेरह धुताङ्गों का विशद वर्णन है। द्वितीय भाग **समाधिस्कन्ध** कहलाता है। इसमे परिच्छेदक्रम से ११ परिच्छेदो (३ से १३ तक) में कर्मस्थानों की ग्रहणविधि, पृथ्वीकसिण, शेषकसिण, अशुभ कर्मस्थान, छह अनुस्मृति, अनुस्मृति कर्मस्थान, ब्रह्मविहार, आरूप्य, समाधि, ऋद्धि-विध तथा अभिज्ञाओ का वर्णन है। तीसरा भाग **प्रज्ञास्कन्ध** है, इसमे (१४ से २३ परिच्छेद तक) क्रमशः स्कन्ध, आयतन-धातु, इन्द्रिय-सत्य, प्रतीत्य-समुत्पाद (प्रज्ञाभूमि), दृष्टिविशुद्धि, काक्षावितरणविशुद्धि, मार्गामार्गज्ञानदर्शन-

---

१ "महाविहारवासीन देसनानयनिस्सितं।
विसुद्धिमग्गं भासिस्स"

२ "तं मे सक्कच्च भासतो।
विसुद्धिकामा सब्बे पि निसामयथ साधवो" ति।

विसुद्धि, प्रतिपदाज्ञानदर्शनविशुद्धि, ज्ञानदर्शनविशुद्धि तथा अन्त में प्रज्ञाभावना का माहात्म्य वर्णित है।

आगे हम क्रमश इस ग्रन्थ के प्रत्येक परिच्छेद का वर्ण्य विषय विस्तरशः लिखेगे, ताकि पालि न जानने वाले जिज्ञासु जन भी इसका लाभ उठा सके, अतः यहाँ हम इतना ही कहकर अन्य प्रसङ्ग पर आते है।

## विसुद्धिमग्ग का सम्पादन

इस ग्रन्थ के सम्पादन मे हमने अधोलिखित सस्करणो, ग्रन्थों तथा टीकाओं का आलम्बन किया है—

१. आचार्य धर्मानन्द कोशाम्बी द्वारा सम्पादित तथा भारतीय विद्याभवन, बम्बई से प्रकाशित (१९४० ई०) विसुद्धिमग्ग। मूल पालि-पाठ के लिए यह सर्वतोभद्र सस्करण है। हमने अपने इस सस्करण मे इसी के आधार पर ही प्राय· सर्वत्र पाठ रखा है।

२. आचार्य रेवतधम्म द्वारा सम्पादित, वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय से प्रकाशित (सन् १९७२ ई०) विसुद्धिमग्ग (तीन भागो मे)। यह संस्करण आचार्य धम्मपाल रचित **परमत्थमञ्जूसा** नामक विसुद्धिमग्गमहाटीका के साथ प्रकाशित हुआ है। इस के सम्पादक के बर्मा देश का निवासी होने के कारण और बर्मा देश के ग्रन्थो के आधार पर ही सम्पादन करने के कारण इस सस्करण पर बर्मी परम्परा की अधिक छाप है, जिससे विसुद्धिमग्ग मे आगत बहुत से शब्द भारतीय परम्परा, जो कि नालन्दा से प्रकाशित पालि त्रिपिटक तथा अट्ठकथा साहित्य में स्पष्ट परिलक्षित होती है, से दूर जा पड़े है, अत पढने-बोलने में कुछ अट-पटे लगते है। क्योंकि यह ग्रन्थ भारत में पहलो बार प्रकाशित हो रहा था, इस दृष्टि का भी सम्पादक को अवश्य ध्यान रखना चाहिये था। इस तरह, शब्द-वैमत्य के अतिरिक्त, यह संस्करण भी सुपरिशुद्ध है। अतः ग्रन्थ के सम्पादन में हमें इस संस्करण से भी अत्यधिक सहायता मिली है।

३ आचार्य धर्मानन्द कोशाम्बी कृत विसुद्धिमग्ग-टीका का भी हमने पाद-टिप्पणियो मे सहारा लिया है।

४. डॉ० भिक्षु धर्मरक्षित कृत तथा ज्ञानमण्डल लिमिटेड वाराणसी से प्रकाशित (सन् १९५६ ई०) विसुद्धिमग्ग का हिन्दी भाषान्तर। इस संस्करण ने भी हमको पाद-टिप्पणियों मे यत्र-तत्र सहारा दिया है।

५. पाद-टिप्पणियाँ प्रायः हमारी अपनी हैं। विद्याध्ययन-काल मे गुरु-मुख से इस ग्रन्थ का श्रवण करते समय जो-जो स्थल कठिन लगा, वहाँ-वहाँ अपने

समझने के लिए कुछ अर्थ-संकेत लिखे थे, वे अर्थ-सकेत आज भी (ग्रन्थ-सम्पादनके समय ) पुनः देखे गये तो इतने अच्छे लगे कि उन्हे पाद-टिप्पणियो मे देने का मोह सवृत न हो सका । हमे विश्वास है, इन टिप्पणियो से वह-वह स्थल तो अन्य जिज्ञासुओ के लिए सुविशद हो ही जायेगा ।

६. ग्रन्थ का पैराग्राफिग तथा उसका क्रमाङ्क हमारा अपना है । कारण यह है कि श्री कोशाम्बीजी के सस्करण मे हमे लगा कि उन्होने क्रमाङ्क के सम्बन्ध मे रोमन संस्करण का अन्धानुकरण किया है । जिससे कही-कही उनके संस्करण मे विषय-वस्तु की हास्यास्पद स्थिति बन गयी है । डॉ० रेवतधम्म ने पैराग्राफिग तथा क्रमाङ्क के सम्बन्ध मे अधिक सावधानी रखी है, परन्तु वे भी बर्मी संस्करण का मोह-सवरण नही कर सके । अतः हमने दोनो के ही क्रमाङ्को को न लेकर विषयवस्तु के अनुसार प्रारम्भ मे स्वतन्त्र क्रमाङ्क दिये है । तथा अवान्तर विषयवस्तु को समझाने के लिए अन्त मे अवान्तर क्रमाङ्क भी दिये है । उस से भी काम न चला तो कही-कही (क), (ख) से भी विषय-वस्तु का विभाजन किया है ।

७ अनुसन्धाताओ की सुविधा के लिये, ग्रन्थ मे आये त्रिपिटक के ग्रन्थो के उद्धरणों के अन्त मे कोष्ठक मे पृष्ठाङ्कसहित सम्बद्ध ग्रन्थ का नाम दे दिया गया है ।

८. पालि के साधारण पाठको को भी ग्रन्थ सुखेन पठनीय हो सके, अत हमने अनावश्यक सन्धि वाले पद अलग-अलग लिखे है खास कर वग्गन्त (पर-सवर्ण) की सन्धि वाले पद । इस से ग्रन्थ की परम्परा भी सुरक्षित रहेगी, और साधारण पाठको के लिए यह ग्रन्थ सुग्राह्य होगा ।

९. विराम आदि चिह्नों के लिए हमने नालन्दा की परम्परा को आदर्श मानकर उसी के अनुसार समग्र चिह्नो का प्रयोग किया है ।

१०. इस तरह गुरु-कृपा से अत्यधिक परिश्रमपूर्वक इस ग्रन्थ का सम्पादन किया गया है । पूर्ण विश्वास है कि हमारा यह परिश्रम विद्वज्जन तथा छात्रजन— दोनों को ही समान रूप से हितावह तथा सुखावह होगा ।

११. इस ग्रन्थ के सम्पादन मे जिन-जिन महानुभावो की कृतियो का, रचनाओं का, ग्रन्थो का हमने सहारा लिया है, उसके लिए हम उन सज्जनो के हृदय से सर्वातिशयतया कृतज्ञ हैं । तथा इस के लिए उनका आभार मानना हमारा प्रथम कर्तव्य है ।

२५.३ ७७
वाराणसी

विद्वज्जनवशंवद
**स्वामी द्वारिकादासशास्त्री**

# अन्तरङ्गकथा

**महाविहारवासीनं. देसनानयनिस्सिता ।**
**विसुद्धिमग्गगन्थस्स अब्भन्तरकथा अयं ।।**

विसुद्धिमग्ग की विषय-भूमि से अवगत होने के लिए यह परम आवश्यक है कि हम पहले इस ग्रन्थ के प्रत्येक निर्देश मे प्रतिपादित विषय से परिचित हो जाँय। अत· अब हम क्रमश प्रत्येक निर्देश मे आग विषय-वस्तु का सक्षिप्त परिचय देना उचित समझते है।

## १. शीलनिर्देश

एक समय भगवान् श्रावस्ती के जेतवन में विहार कर रहे थे। रात्रि का समय था। किसी देवपुत्र ने भगवान् से आकर पूछा—भगवन् ! यह मनुष्य (जैसे) अन्दर जजालों से घिरा हुआ है, (वैसे ही) बाहर भी जंजालो से घिरा हुआ है। अत. हे गौतम ! मेरा आप से यही पूछना है कि कौन इन जजालों को काट ( कर मुक्ति पा ) सकता है ?

भगवान् ने उत्तर दिया—देवपुत्र ! प्रज्ञावान्, वीर्यवान् तथा पण्डित साधक ही शील में प्रतिष्ठित हो कर इन उपर्युक्त जंजालो को काट सकता है।

इस तरह भगवान् ने अपने संक्षिप्त उत्तर मे ससार से मुक्ति पाने के लिए शील, समाधि, तथा प्रज्ञा की भावना उपदेश किया। जो पुरुष स्वचित्त को शील से सुपरिशुद्ध कर चुका होता है वही समाधि और प्रज्ञा की भावना का अधिकारी होता है, वही इन उपायो द्वारा निर्वाण को प्राप्त कर सकता है। अर्थात् उक्त तीन उपाय ही निर्वाण के मार्ग है। इन्हें 'विशुद्धि का मार्ग' कह सकते हैं।

उक्त (शील, समाधि और प्रज्ञा) तीन में से प्रथम शील के विषय मे ये सात प्रश्न होते हैं—

१ शील क्या है ? २. किस अर्थ में शील है ? ३. शील के लक्षण, कार्य, जानने के आकार तथा आसन्न कारण क्या है ? ४. शील का महत्त्व क्या है ? ५. शील कितने प्रकार का है ? ६ शील का मल क्या है ? ७. और शील की विशुद्धि क्या है ?

१. प्रथम प्रश्न का उत्तर है—प्राणि-हिंसा आदि से विरत रहने वाले तथा व्रतादि का आचरण करने वाले साधक के चेतनादि धर्म ही 'शील' कहलाते है।

शील के प्रसङ्ग मे **पटिसम्भिदामग्ग** मे कहा है—"शील किसे कहते है? चेतना को, चैतसिक को, सवर को तथा अव्यतिक्रम को 'शील' कहते है।" यहाँ चेतना से तात्पर्य है प्राणातिपातादि से विरत रहने वाले तथा व्रताचार-सम्पन्न की **चेतना**। **चैतसिक शील** कहते है प्राणातिपातादि से विरत रहनेवाले की विरति को। संवर का अर्थ है निवृत्ति। वह पाँच प्रकार का होता है—१. प्रातिमोक्ष संवर, २. स्मृतिसवर, ३ ज्ञानसंवर, ४ क्षान्तिसवर, तथा ५ वीर्य-संवर। इस प्रकार यह पाँच प्रकार का सवर तथा पाप से डरने वाले कुलपुत्रो की सम्प्राप्त पापवस्तु से निवृत्ति ही **संवरशील** है। **अव्यतिक्रम शील** से तात्पर्य है—ग्रहण किये हुए शील का व्यतिक्रम (उल्लङ्घन) न करना।

२. द्वितीय प्रश्न के उत्तर मे आचार्य कहते है—शीलन (आधार या सयम) के अर्थ मे शील होता है। अर्थात् काय-कर्म आदि का सयम और सुशीलता से एक जैसा बने रहना या ठहरने के लिए आधार की भाँति कुशल धर्मो को धारण करना—इन अर्थो मे यहाँ शील शब्द का प्रयोग है।

३ चेतन आदि भेदो से नानाविध उस शील का काय-कर्म आदि के सयम तथा कुशल धर्मो के आधार के कारण जो शीलन है, वही उसका **लक्षण** है। दौश्शील्यविध्वसन आदि उसके **कार्य** है। कायशुद्धि, वाक्शुद्धि तथा मन शुद्धि आदि उस शील के **जानने के आकार** है। अर्थात् जब ये शुद्धियाँ आने लगे तो समझ लेना चाहिए कि उसका शील सुविशुद्ध हो रहा है। इसी तरह जब उक्त योगाभिलाषी मे ह्री (लज्जाभाव) का सम्यक्तया उत्पाद होने लगे तो समझना चाहिए कि उसमे शील स्थिर हो गया है। क्योकि ह्री (लज्जा) शील **का आसन्न कारण** है।

४. हेय उपादेय वस्तुओं के लिए पश्चात्ताप न करना शील का माहात्म्य (गुण) है। अगुत्तरनिकाय में भगवान् ने कहा है—"आनन्द, कुशल शील पश्चात्ताप न करने के लिये है। पश्चात्ताप न करना इसका गुण है।" और इसी प्रसङ्ग मे दीघनिकाय मे उनका वचन है—"गृहपतियो! शीलवान् की शील सम्पत्ति के पाँच गुण है। कौन से पाँच? १. यहाँ शीलवान् व्यक्ति, प्रमाद मे न पड़ने के कारण, बहुत सा धन-वैभव प्राप्त करता है, २. ख्याति, सुयश प्राप्त करता है; ३. सभी मनुष्यसमूहो के बीच, भले ही वे ब्राह्मण हो, क्षत्रिय हो, वैश्य हो, शूद्र हो, या श्रमण हो, वह निर्भीक नि:सकोच जाने की हिम्मत रखता है; ४. शीलवान् व्यक्ति मृत्यु के सामने आने तक अपने होश-हवाश नही खोता, ५. और वह मरने के बाद सुगति-स्वर्गलोक को प्राप्त करता

है।" मज्झिमनिकाय मे भी भगवान् का वचन है—"यदि कोई भिक्षु चाहता है कि वह अपने साथियों में सम्मान की दृष्टि से देखा जाय, उनका वह प्रियपात्र हो तो उसे शील (सदाचार) का ही पालन करना चाहिए।"

५ "शील कितने प्रकार का होता है ?"—इस पाँचवे प्रश्न के उत्तर में आचार्य ने एकविध, द्विविध, त्रिविध, चतुर्विध तथा पञ्चविध भेद से नाना प्रकार से शील के भेद किये है। परन्तु वे सब चतुर्विध पारिशुद्धिशील मे ही उपसंहृत हो सकते है अत इनका ज्ञान अवश्य कर लेना चाहिएं। चार पारिशुद्धिशील ये है—(क) प्रातिमोक्षसवरशील, (ख) इन्द्रियसवरशील, (ग) आजीव पारिशुद्धिशील, और (घ) प्रत्ययसन्निश्रितशोल।

(क) संवर का अर्थ है ढकना। प्रातिमोक्ष कहते है भगवान् के शिक्षापदो को। उस प्रातिमोक्ष (शिक्षापद) से सवृत शील को **प्रातिमोक्षसंवरशील** कहते है। आचारगोचर से सम्पन्न रहना, अल्पमात्र दोष मे भी भय देखना—प्रातिमोक्षसवरशील कहलाता है।

(ख) शरीर या वाणी द्वारा शीलो का उल्लङ्घन न करना **इन्द्रियसंवरशील** कहलाता है। वह प्रातिमोक्षसवरशील सम्पन्न भिक्षु आँख से रूप को देखकर, कान से शब्द को सुनकर, नाक से गंध को सूँघ कर, जीभ से रस को चखकर, काय से स्पर्शकर, मन से धर्मो को जानकर निमित्त और अनुव्यञ्जनो को ग्रहण नही करता है, जिनसे कि उन-उन इन्द्रियो मे सवर रहित होने पर लोभ-दौर्मनस्यादि बुरे धर्म उत्पन्न होते है, उनके सवर के लिए उसका तत्पर होना, उसके द्वारा उनकी सुरक्षा करना ही इन्द्रियसवरशील है।

(ग) आजीविकाके प्रसङ्ग मे कहे गये छह शिक्षापदो अनुसार आचरण करना **आजीवपारिशुद्धिशील** कहलाता है। वे छह शिक्षापद पाराजिक मे यो कहे है—१. आजीविका के लिए जनता को इन्द्रजाल दिखाना, २. ठग-विद्या ३. अपने को बढ़ा-चढ़ा कर दिखाना कि जिससे कुछ मिले, ४. भिक्षु द्वारा अपने को बढा-चढ़ा हुआ दिखाकर अच्छा भोजन या वस्त्र या अन्य लाभ की वस्तु प्राप्त करना, ६ या अपनी प्रशंसा कर जनता से उपभोग वस्तुएँ प्राप्त करना। इन छह शिक्षापदों के अनुसार आजीविकाशील-रक्षा ही आजीवपारिशुद्धिशील कहलाता है।

(घ) चीवर, पिण्डपात, शयनासन तथा रोग के लिए उपयोगी औषधियाँ—इन चार प्रत्ययो का, प्रज्ञापूर्वक ठीक-ठीक जानकर सेवन करना ही **प्रत्ययसन्निश्रितशील** कहलाता है।

आचार्य कहते हैं—जैसे टिटिहरी पक्षी अपने अण्डे की, चमरी गाय अपनी पूँछ की, माता अपने पुत्र की, काणा व्यक्ति अपनी आँख की प्राणों की तरह

रक्षा करता है; उसी तरह योगाभ्यासी व्यक्ति को अपने उक्त चतुर्विध शील के प्रति प्रेम गौरव तथा एकनिष्ठा रखनी चाहिए।

प्रातिमोक्षसवरशील को श्रद्धा से पूर्ण करना चाहिए। इन्द्रियसंवरशील को स्मृति से पूर्ण करना चाहिए, क्योंकि स्मृति से सरक्षित इन्द्रियाँ लोभ आदि से आक्रान्त नही होती। इसी प्रकार आजीवपारिशुद्धिशील को वीर्य से तथा प्रत्यय-सन्निश्रित शील को प्रज्ञा से पूर्ण किया जाता है।

पञ्चक-गणना से शील पाँच प्रकार का होता है – १ पर्यन्तपारिशुद्धि शील, २ अपर्यन्तपारिशुद्धि शील, ३ परिपूर्णपारिशुद्धि शील, ४ अपरामृष्टपारिशुद्धि शील, तथा ५. प्रतिप्रश्रब्धिपारिशुद्धि शील। इन पाँचो का विस्तार आगे ग्रन्थ से समझ लेना चाहिए।

६ अब छठा प्रश्न रह जाता है— शील का मल क्या है ? शील का खण्डित होना ही उस का मल है। सात प्रकार के मैथुनधर्म के संयोग से शील खण्डित होता है। अत· शील-सरक्षण के लिए साधक को सात प्रकार के मैथुन धर्म से सतत बचते रहना चाहिए। दर्शन स्पर्शन, केलि आदि सात प्रकार के मैथुनधर्मो का विवरण प्रसङ्गवश अंगुत्तरनिकाय (तृतीय भाग १९४ पृ०) मे दिया गया है।

७ सातवे प्रश्न के उत्तर में सील का अखण्ड रहना ही उसकी विशुद्धि है। यह विशुद्धि शिक्षापदो के समादान से, प्रायश्चित से, सप्तविध मैथुनो से सर्वथा दूर रहने से, क्रोध, ईर्ष्या आदि दुर्गुणो के अनुत्पाद से तथा अल्पेच्छता सन्तोष आदि गुणो के उत्पाद से साधक को सग्रह करनी चाहिए।

## २. धुताङ्गनिर्देश

भगवान् ने, जिन जिज्ञासुओं द्वारा लाभ-सत्कार आदि का परित्याग कर दिया गया है उन अनुलोम मार्ग को पूर्ण करना चाहने वालों के लिए, इन १३ धुताङ्गों का उपदेश किया है। ये सभी धुताङ्ग शील-समादान के लिए अत्यावश्यक हैं। क्रमश· वे १३ धुताङ्ग ये हैं—

१ पंसुकूलिकङ्ग (पांशुकूलिकाङ्ग), २. तेचीवरिकङ्ग (त्रैचीवरिकाङ्ग), ३. पिण्डपातिकङ्ग (पिण्डपातिकाङ्ग), ४. सपदानचारिकङ्ग (सापदानचारिकाङ्ग), ५. एकासनिकङ्ग (ऐकासनिकाङ्ग), ६ पत्तपिण्डिकङ्ग (पात्रपिण्डिकाङ्ग), ७ खलुपच्छाभत्तिकङ्ग (खलुपश्चाद्भक्तिकाङ्ग), ८ आरञ्ञिकाङ्ग (आरण्यकाङ्ग), ९. रुक्खमूलिकङ्ग (वृक्षमूलिकाङ्ग), १०. अब्भोकासिकङ्ग (अभ्यवकाशिकाङ्ग), ११. सोसनिकङ्ग (श्माशानिकाङ्ग), १२. यथासन्थतिकङ्ग (यथा-सस्तरिकाङ्ग), १३. नेसज्जिकङ्ग (नैषद्यकाङ्ग)।

ये सभी अङ्ग, ग्रहण करने से क्लेशनाशक होने के कारण, धुत (परिशुद्ध)

भिक्षु के अङ्ग कहलाते है। या क्लेशों को धुन डालने के कारण धुत नामक ज्ञानाङ्ग कहलाते है।

इन सभी को भगवान् से ग्रहण करना चाहिए। भगवान् की अनुपस्थिति मे महाश्रावक से, महाश्रावक के न होने पर, क्षीणास्रव, अनागामी, सकृदागामी, स्रोतआपन्न से, उनके भी न होने पर त्रिपिटकधर, द्विपिटकधर, एकनिकायधर या अट्ठकथाचार्य से ग्रहण करना चाहिए। ये भी न हो तो धुताङ्गधारी से इनको ग्रहण करना चाहिए। इस के भी न होने पर चैत्य को निर्मल कर उत्कुटिक (उकडू) बैठकर, भगवान् के पास बैठे हुए के समान स्वयं ग्रहण करना भी उचित है।

१. पाशु का अर्थ है धूल। सड़क श्मसान या कूडा-कर्कट के ढेर पर जहाँ कही धूल पर पडे वस्त्र 'पाशुकूल' कहलाते है, उन्हे धारण करने वाला 'पांशु-कूलिक' कहलाता है। इसका अग (नियम) 'पाशुकूलिकाङ्ग' कहलाता है।

जो भिक्षु पांशुकूलिकाङ्गव्रत धारण करता है, उसे १. "गृहस्थो द्वारा दिये गये चीवर को त्यागता हूँ", या २ 'पाशुकूलिकाङ्ग ग्रहण करता हूँ'—इन दोनो मे से एक का अधिष्ठान करना चाहिए।

२ भिक्षु के तीन वस्त्र (चीवर) होते है—(क) सङ्घाटि, (ख) उत्तरासङ्ग, (ग) अन्तरवासक। जो भिक्षु इन तीन वस्त्रो से अधिक ग्रहण नही करता उसे 'त्रैचीवरिक' कहते है। उसका यह धुताङ्ग 'त्रैचीवरिकाङ्ग' कहलाता है।

३ भिक्षा के रूप मे प्राप्त अन्न या दूसरों के द्वारा दिया हुआ अन्न 'पिण्ड-पात' कहलाता है। जो पिण्डपात के लिए घर-घर घूमता है उसे 'पिण्डपातिक' कहते है। उसका यह धुताङ्ग 'पिण्डपातिकाङ्ग' कहलाता है।

४ ग्राम मे विना अन्तर डाले प्रत्येक घर से भिक्षा ग्रहण करने वाला 'सापदानचारिक' कहलाता है। इसका यह अग 'सापदानचारिकाङ्ग' कहलाता है।

५ एक आसन पर बैठ कर भोजन करने वाला (अर्थात् रात दिन मे एक बार भोजन करने वाला) भिक्षु 'ऐकासनिक' कहलाता है। उसका यह व्रत 'ऐकासनिकङ्ग' कहलाता है।

६ भिक्षार्थ गृहीत पात्र मे पड़ा हुआ अन्न 'पात्रपिण्ड' कहलाता है। उस पात्रपिण्ड को ही ग्रहण करने वाले भिक्षु के इस व्रत को पात्रपिण्डिकाङ्ग' कहते हैं।

७. 'खलु' इस निपात का प्रयोग यहाँ निषेध अर्थ में है, एक बार भोजन करने के बाद मिले भोजन का निषेध करना 'खलुपञ्चाद्भक्त' कहलाता है। इस नियम का पालन 'खलुपश्चाद्भक्तिकाङ्ग' कहलाता है।

८. आरण्यकाङ्ग का अर्थ है—अरण्य (जगल) में रहने वाला। जो भिक्षु ग्राम, नगर के शयनासन को छोड़ जगल मे रहने का ही नियम धारण करता है, उसका यह नियम 'आरण्यकाङ्ग' कहलाता है।

९ ईंट, पत्थर, तृण आदि से बने गृह, कुटी आदि को छोडकर केवल वृक्ष के नीचे रहना 'वृक्षमूल' कहलाता है। इस नियम को धारण करने वाला भिक्षु 'वृक्षमूलिका' कहलाता है। इस के इस धुताङ्ग को 'वृक्षमूलिकाङ्ग' कहते है।

१० छाये हुए गृह, कुटी या वृक्षमूल को छोड़ खुले आकाश के नीचे रहने के व्रत को 'अभ्यवकाशिकाङ्ग' कहते है।

११. इसी तरह उपर्युक्त वासयोग्य स्थानो को छोड़कर एक श्मशान मे रहने के व्रत को 'श्माशानिकाङ्ग' कहते है।

१२ 'यह आसन आप के लिए है' यह कह कर पहले से बिछाये आसन को ही ग्रहण करने वाला भिक्षु 'यथासस्तरिक' कहलाता है। इस के इस नियम को 'यथासंस्तरिकाङ्ग' कहते है।

१३ सोना, टहलना, खडा होना और बैठना भिक्षु के ये चार ईर्यापथ कहे गये है। इन मे से सोना छोड़कर सर्वदा (दिन-रात) बैठा रहने वाला भिक्षु 'नैषद्यक' कहलाता है। इस व्रत का पालन करना 'नैषद्यकाङ्ग' कहलाता है।

ये तेरहो धुताङ्ग प्रत्येक साधक को पालन करना आवश्यक नही है, अपितु जिस साधक के राग, द्वेष या मोह अधिक सवृद्ध हो, उसी के लिए ये धुताङ्ग आवश्यक बताये गये है। क्योकि ये अत्यधिक कायक्लेशदायक है, अत· आचार्य ने इन धुताङ्गो को प्रत्येक साधक के लिये आवश्यक नही माना। मज्झिमा पटिपदा मानने वाली बौद्ध साधना मे यह आवश्यक हो भी कैसे सकता था !

## ३. कम्मट्ठानगहणनिद्देस

समाधि बहुविध है। यदि सब समाधियो का वर्णन किया जाय तो अभिप्रेत अर्थ की सिद्धि नही होगी और यह भी सम्भव है कि इस प्रकार विक्षेप उपस्थित हो। इसलिए यहाँ केवल अभिप्रेत अर्थ का ही उल्लेख किया जायगा। आचार्य को यहाँ लौकिक-समाधि ही अभिप्रेत है। काम, रूप और अरूप भूमियो की कुशल-चित्तैकाग्रता को लौकिक-समाधि कहते है। जो एकाग्रता आर्यमार्ग से सम्प्रयुक्त होती है, उसे लोकोत्तर-समाधि कहते है। लोकोत्तर-समाधि का भावना-प्रकार प्रज्ञा के भावना-प्रकार मे संगृहीत है। प्रज्ञा के सुभावित होने से लोकोत्तर समाधि की भावना होती है। इस लोकोत्तर समाधि की भावना के विषय मे आगे कहा जायगा। यहाँ हम केवल लौकिक समाधि का ही सविस्तर वर्णन करेंगे।

हमारे अभिप्रेत अर्थ में समाधि 'कुशलचित्त की एकाग्रता' को कहते हैं। अर्थात् चित्त की वह एकाग्रता जो दोष-रहित है और जिसका विपाक सुखमय है। इस लौकिक समाधि के मार्ग को शमथ-यान कहते है। लोकोत्तर समाधि (प्रज्ञा) का मार्ग विपश्यना-यान कहलाता है।

पूर्व इसके कि हम लौकिक समाधि के भावना-प्रकार का विस्तार से वर्णन करे, हम इस स्थान पर शमथ-मार्ग का संक्षेप मे निरूपण करना आवश्यक समझते है।

शमथ का अर्थ है—पाँच नीवरणो अर्थात् विघ्नों का उपशम। विघ्नो के शमन से चित्त की एकाग्रता होती है। इसलिए शमथ का अर्थ 'चित्त की एकाग्रता' भी है। शमथ का मार्ग लौकिक समाधि का मार्ग है। विघ्नों के अर्थात् अन्तरायो के नाश से ही लौकिक समाधि मे प्रथम ध्यान का लाभ होता है। प्रथम ध्यान मे पाँच अङ्गो का प्रादुर्भाव होता है। दूसरे तोपरे ध्यान मे पाँच अङ्गो का अतिक्रमण होता है।

नीवरण[1] इस प्रकार है—कामछन्द, व्यापाद, स्त्यान-मिद्ध, औद्धत्य-कौकृत्य, विचिकित्सा। 'कामछन्द' 'विषयो मे अनुराग' को कहते है, जब चित्त नाना विषयो से प्रलोभित होता है तो एक आलम्बन में समाहित नही होता। 'व्यापाद' हिंसा को कहते है। यह प्रीति का प्रतिपक्ष है। 'स्त्यान' चित्त की अकर्मण्यता और 'मिद्ध' आलस्य को कहते है। वितर्क स्त्यान-मिद्ध का प्रतिपक्ष है। औद्धत्य का अर्थ है अव्यवस्थित-चित्तता और कौकृत्य 'खेद', 'पश्चात्ताप' को कहते है। सुख औद्धत्य-कौकृत्य का प्रतिपक्ष है। विचिकित्सा सशय को कहते है। विचार विचिकित्सा का प्रतिपक्ष है। विषयो मे लीन होने के कारण समाधि में चित्त की प्रतिष्ठा नही होती। हिंसाभाव से अभिभूत चित्त को निरन्तर प्रवृत्ति नही होती। स्त्यान-मिद्ध से अभिभूत चित्त अकर्मण्य होता है। चित्त के अनवस्थित होने से और खेद से शान्ति नही मिलती और चित्त भ्रान्त रहता है। विचिकित्सा से उपहत चित्त ध्यान का लाभ करानेवाले मार्ग में आरोहण नही करता। इसलिए इन विघ्नो का नाश करना चाहिये।

---

१. पातञ्जल योगदर्शन में योग के अन्तरायों का वर्णन यो है—

''व्याधिस्त्यानसंशयप्रमादालस्याविरतिभ्रान्तिदर्शनालब्धभूमिकत्वानवस्थितत्वानि चित्तविक्षेपास्तेऽन्तरायाः'' [समाधिपाद सू० ३०]

इनमें से अविरति (=कामछन्द), आलस्य (=मिद्ध), अनवस्थितत्व (औद्धत्य) सशय (=विचिकित्सा) और स्त्याम पाँच नीवरणो मे भी पाये जाते है।

करता है। एक बार मे एक से आरम्भ कर कम से कम पॉच तक और अधिक से अधिक दस तक गिनती गिननी चाहिये। गणना-विधि को खण्डित भी नही करनी चाहिये। अर्थात् एक, तीन, पाँच इस प्रकार बीच-बीच मे छोडते हुए गिनती नही गिननी चाहिए। पॉच से नीचे रुकने पर चित्त का स्पन्दन होता है और दस से अधिक गिनती गिनने पर चित कर्मस्थान का आश्रय छोड़ गणना का आश्रय लेता है। गणना-विधि के खण्डन होने से चित्त मे कम्पन होता है और कर्मस्थान की सिद्धि के विषय मे चित्त सशयान्वित हो जाता है। इसलिये इन दोषो का परित्याग करते हुए गणना करनी चाहिये। पहले धीरे-धीरे गिनती करनी चाहिये। जिस प्रकार धान का तौल्ने वाला गिनती करता है उसी प्रकार धीरे-धीरे पहले गिनती करनी चाहिये। धान का तौलने वाला तराजू के एक पलड़े मे धान भरता है और उसे तौलकर 'एक' कहकर जमीन पर उँडेल देता है। फिर पलडे मे धान भरता हे और जब तक दूसरी बार नही उँडेलता, तब तक बराबर 'एक'-'एक' कहता जाता है। आश्वास-प्रश्वासो मे जो विशद और विभूत होता है उसी का ग्रहण कर गणना आरम्भ होती है और जब तक दूसरा विशद और विभूत नही होता, तब तक निरन्तर आश्वास-प्रश्वास की ओर 'एक'-'एक' कहता रहता है, दृष्टि रखते हुए दस तक गणना की जाती है। तदनन्तर फिर से उस प्रकार गणना शुरू होती है। इस प्रकार गणना करने से जब आश्वास-प्रश्वास विशद और विभूत हो जाय तब जल्दी-जल्दी गणना करनी चाहिये। पूर्व प्रकार की गणना से आश्वास-प्रश्वास विशद हो जल्दी-जल्दी बार-बार निष्क्रमण और प्रवेश करते है। ऐसा जानकर योगी आभ्यन्तर और बाह्य प्रदेश में आश्वास-प्रश्वास का ग्रहण नहीं करता। वह द्वार पर (नासिका-पुट ही निष्क्रमण-द्वार और प्रवेश-द्वार है) ही आते-जाते उनका ग्रहण करता है। और 'एक-दो-तीन-चार-पॉच' 'एक-दो-तीन-चार-पॉच-छह . . .' इस प्रकार एक बार मे दस तक जल्दी-जल्दी गिनता है। इस प्रकार जल्दी-जल्दी गिनती करने से आश्वास-प्रश्वास का निरन्तर प्रवर्तन उपस्थित होता है। आश्वास-प्रश्वास की निरन्तर प्रवृत्ति जानकर आभ्यन्तरगत और बहिर्गत बात का ग्रहण न कर जल्दी-जल्दी गिनती करनी चाहिये। क्योकि आभ्यन्तरगत वात की गति की ओर ध्यान देने से चित्त उस स्थान पर वात से आहत मालूम पडता है, और बहिर्गत वात की गति का अन्वेषण करते समय नाना प्रकार के बाह्य आलम्बनों की ओर चित्त विधावित होता है और इस प्रकार विक्षेप उपस्थित होता है। इसलिये स्पृष्ट-स्पृष्ट स्थान पर ही स्मृति उपस्थापित कर भावना करने से भावना की सिद्धि होती है। जब तक गणना के विना ही चित्त आश्वास-प्रश्वास रूपी आलम्बन मे स्थिर न हो जाय, तबतक गणना की क्रिया

करनी चाहिये। बाह्य-वितर्क का उच्छेद कर आश्वास-प्रश्वास मे चित्त की प्रतिष्ठा करने के लिए ही गणना की क्रिया की जाती है।

**अनुबन्धना**—जब गणना का कार्य निष्पन्न हो जाता है तब गणना का परित्याग कर **अनुबन्धना** की क्रिया का आरभ होता है। इस क्रिया के द्वारा बिना गिनती के ही चित्त आश्वास-प्रश्वासरूपी आलम्बन मे आबद्ध हो जाता है। गणना का परित्याग कर स्मृति आश्वास-प्रश्वास का निरन्तर अनुगमन करती है। इस क्रिया को **अनुबन्धनास्पर्श** कहते है।(अभिधर्मकोश मे इसे 'अनुगम' कहा है।) आदि, मध्य, और अवसान का अनुगमन करने से अनुबन्धना नही होती। आश्वासवायु की उत्पत्ति पहले नाभि मे होती है, हृदय मध्य है और नासिकाग्र पर्यवसान है। इनका अनुगमन करने से चित्त असमाहित होता है और काम तथा चित्त का कम्पन और स्पन्दन होता है। इसलिए अनुबन्धना की क्रिया करते समय आदि, मध्य और अवसान-क्रम से कर्मस्थान का चिन्तन नही करना चाहिये।

**स्पर्श और स्थापना**—जिस प्रकार गणना और अनुबन्धना द्वारा अनुक्रम से अलग-अलग कर्मस्थान की भावना की जाती है उस प्रकार केवल स्पर्श या स्थापना द्वारा पृथक् रूप से भावना नही होती। गणना कर्म-स्थान-भावना का मूल है; **अनुबन्धना** स्थापना का मूल है। क्योंकि अनुबन्धना के विना स्थापना (= अर्पणा) असम्भव है।

इसलिए इन दोनो (गणना और अनुबन्धना) का प्रधान रूप से ग्रहण किया गया है। स्पर्श और स्थापना की प्रधानता नही है। स्पर्श गणना का अग है। स्पर्श का अर्थ है 'स्पृष्ट-स्थान'। (अभिधर्मकोश में इसे '**स्थान**' कहा है।) स्पर्श-स्थान नासिकाग्र है। स्पर्श-स्थान के समीप स्मृति को उपस्थापितकर गणना का कार्य करना चाहिये। इस प्रकार गणना और स्पर्श द्वारा एक साथ अभ्यास किया जाता है। जब गणना का परित्याग कर स्मृति स्पर्श-स्थान मे ही आश्वास-प्रश्वास का निरन्तर अनुगमन करती है और अनुबन्धना के निरन्तर अभ्यास से अर्पणा-समाधि के लिए चित्त एकाग्र होता है तब अनुबन्धना, स्पर्श और स्थापना तीनो द्वारा एक साथ कर्म-स्थान का चिन्तन होता है। इसके अर्थ को स्पष्ट करने के लिए हम यहाँ अट्ठकथा मे वर्णित पगुल और द्वारपाल की उपमा का उल्लेख करेगे।

जिस प्रकार पगुल खभे के पास बैठकर जिस समय बच्चों को झूला झुलाता है, उस समय झूले के पटरे का अगला भाग (आते समय), पिछला भाग (जाते समय) और मध्यभाग अनायास ही उसको दृष्टिगोचर होता है और इसके लिये

उसे कोई प्रयत्न नही करना पडता; उसी प्रकार स्पर्श-स्थान (=नासिकाग्र) मे स्मृति को उपस्थापित कर साधक का चित्त आते-जाते आश्वास-प्रश्वास के आदि, मध्य और अवसान का अनायास ही अनुगमन करता है।

जिस प्रकार नगर का द्वारपाल नगर के भीतर और बाहर लोगो की पूछ-ताछ नही करता फिरता किन्तु जो मनुष्य नगर के द्वार पर आता है उसकी जाँच करता है, उसी प्रकार साधक का चित्त अत्त प्रविष्ट वायु और बहिर्निष्क्रान्त वायु की उपेक्षा कर केवल द्वार-प्राप्त आश्वास-प्रश्वास का अनुगमन करता है। स्थान-विशेष पर स्मृति को उपस्थापित करने से क्रिया सुलभ हो जाती है, कोई विशेष प्रयत्न नही करना पडता।

'पटिसम्भिदामग्ग' में आरे की उपमा दी गयी है। जिस प्रकार आरे से काटते समय वृक्ष को समतल भूमि पर रखकर क्रिया की जाती है और आते-जाते आरे के दॉतो की ओर ध्यान न देकर जहॉ-जहॉ आरे का दॉत वृक्ष का स्पर्श करते है, वहॉ-वहॉ ही स्मृति उपस्थापित कर आते-जाते आरे के दाँत जाने जाते है और प्रयत्न-वश छेदन की क्रिया निष्पन्न होती है और यदि कोई विशेष प्रयोजन हो तो वह भी सम्पादित होता है, उसी प्रकार साधक नासिकाग्र या उत्तरोष्ठ मे स्मृति को उपस्थापित कर सुखासीन होता है। आते-जाते आश्वास-प्रश्वास की ओर ध्यान नही देता। किन्तु यह बात नही है कि वे उसको अविदित हो, भावना को निष्पन्न करने के लिए वह प्रयत्नशील होता है, विघ्नो (नीवरण) का नाश कर भावनानुयोग साधित करता है और उत्तरोत्तर लौकिक तथा लोकोत्तर-समाधि का प्रतिलाभ करता है।

काय और चित्त वीर्यारम्भ से भावना-कर्म मे समर्थ होता है, विघ्नो का नाश और वितर्क का उपशम होता है, दस सयोजनो का परित्याग होता है, इसलिये अनुशयो का लेश-मात्र भी नही रह जाता।

इस कर्मस्थान की भावना करने से थोडे ही समय मे प्रतिभाग-निमित्त का उत्पाद होता है और ध्यान के अन्य अङ्गो के साथ अर्पणा-समाधि का लाभ होता है। जब गणना-क्रिया-वश स्थूल आश्वास-प्रश्वास का क्रमशः निरोध होता है और शरीर का क्लेश दूर हो जाता है, तब शरीर और चित्त दोनों बहुत हल्के हो जाते है।

अन्य कर्मस्थान भावना के बल से उत्तरोत्तर विभूत होते जाते हैं। किन्तु यह कर्मस्थान अधिकाधिक सूक्ष्म होता जाता है। यहॉ तक कि यह उपस्थित भी नही होता। जब कर्मस्थान की उपलब्धि नही होती तो साधक को आसन से उठ जाना चाहिये। पर यह विचार कर न उठना चाहिए कि आचार्य से पूछना

है कि—क्या मेरा कर्मस्थान नष्ट हो गया है । ऐसा विचार करने से कर्मस्थान नवीन हो जाता है। इसलिये अनुपलब्ध आश्वास-प्रश्वास प्रवर्तन के समय नासिकाग्र का स्पर्श करते है और जिसकी नाक छोटी होती है उसके आश्वास-प्रश्वास उत्तरोष्ठ का स्पर्श कर प्रवर्त्तित होते है। स्मृति-सम्प्रजन्यपूर्वक साधक को प्रकृत स्पर्श-स्थान मे स्मृति प्रतिष्ठित करनी चाहिए। प्रकृत स्पर्श-स्थान को छोड़कर अन्यत्र पर्येषण न करना चाहिए। इस उपाय से अनुपस्थित आश्वास-प्रश्वास की सम्यक् उपलब्धि मे साधक समर्थ होता हैं।

भावना करते-करते प्रतिभाग-निमित्त उत्पन्न होता है। यह किसी को मणि के सदृश, किसी को मुक्ता, कुसुममाला, धूम-शिखा, पद्मपुष्प, चन्द्र-मण्डल या सूर्य-मण्डल के सदृश उपस्थित होता है। प्रतिभाग-निमित्त की उत्पत्ति सज्ञा से ही होती है। इसलिए सज्ञा की विविधता के कारण कर्मस्थान के एक होते हुए भी प्रतिभाग-निमित्त नानारूप से प्रकट होता है। जो यह जानता है कि आश्वास-प्रश्वास और निमित्त एक चित्त के आलबन नही है, उसी का कर्म-स्थान उपचार और अर्पणा-समाधि का लाभ करता है। प्रतिभाग-निमित्त के इस प्रकार उपस्थित होने पर साधक को इसकी सूचना आचार्य को देनी चाहिए। आचार्य, साधक के उत्साह को बढाते हुए बार-बार भावना करने का उपदेश करता है। उक्त प्रकार के प्रतिभाग-निमित्त मे ही अनुबन्धना और स्पर्श का परित्याग कर भावना-चित्त की स्थापना की जाती है। इस भावना से क्रमपूर्वक अर्पणा होती है। प्रतिभाग-निमित्त की उत्पत्ति के समय से विघ्न और क्लेश दूर हो जाते है, स्मृति उपस्थित होती है और चित्त उपचार-समाधि द्वारा समाहित होता है।

साधक को उक्त प्रतिभाग-निमित्त के वर्ण और लक्षण का ग्रहण न करना चाहिए। निमित्त की अच्छी तरह रक्षा करनी चाहिए। इसलिए अनुपयुक्त आवास आदि का परित्याग करना चाहिए। इस प्रकार निमित्त की रक्षा कर निरन्तर भावना द्वारा कर्मस्थान की वृद्धि करनी चाहिए। अर्पणा मे कुशलता प्राप्त कर, वीर्य का सम-भाव प्रतिपादित करना चाहिए। तदनन्तर ध्यानो का उत्पाद करना चाहिए।

इस प्रकार ध्यानों का उत्पाद कर जो योगी सलक्षणा (=विपश्यना, इसे अभिधर्मकोश में 'उपलक्षण' कहा है) और निवर्त्तना (=मार्ग) द्वारा कर्मस्थान की वृद्धि करना चाहता हैं और परिशुद्धि (=मार्गफल) प्राप्त करना चाहता है, उसे पॉच प्रकार से (आवर्जन, समङ्गी होना, अधिष्ठान, व्युत्थान और प्रत्य-वेक्षण) ध्यानों का अभ्यास करना चाहिए। और नाम-रूप की व्यवस्था कर

विपश्यना का आरम्भ करना चाहिए। साधक सोचता है कि शरीर और चित्त के कारण आश्वास-प्रश्वास होते है, चित्त इनका समुत्थापक है और शरीर के विना इनका प्रवर्तन सम्भव नही है। वह स्थिर करता है कि आश्वास-प्रश्वास और शरीर रूप है और चित्त तथा चैतसिक-धर्म अरूप (=नाम) हैं। इस प्रकार नाम-रूप की व्यवस्था कर वह इनके हेतु का पर्येषण करता है, वह अनित्यादि लक्षणो का विचार करता है, निमित्त का निवर्तन कर आर्य-मार्ग मे प्रवेश करता है, और सकल क्लेश का ध्वस कर अर्हत्फल मे प्रतिष्ठित हो विवर्त्तना और परिशुद्धि की प्रत्यवेक्षाज्ञान की कोटि को प्राप्त होता है। इस प्रत्यवेक्षा को पालि मे 'परिपस्सना' कहा है।

आनापान-स्मृति समाधि की प्रथम चार प्रकार की भावना का विवेचन पूर्णरूप से किया जा चुका है। अब हम शेष बारह प्रकार की भावना का विचार करेंगे—

यह बारह प्रकार भी तीन वर्गो मे विभक्त किये जाते है। एक-एक वर्ग मे चार प्रकार सम्मिलित है। इनमे से पहला वर्ग वेदनानुपश्यना-वश चार प्रकार का है।

५ इस वर्ग के पहले प्रकार मे साधक प्रीति का अनुभव करते हुए श्वास का परित्याग और ग्रहण करना सीखता है। दो तरह से प्रीति का अनुभव किया जाता है—शमथ-मार्ग ( = लौकिक-समाधि ) मे आलम्बन-वश और विपश्यना-मार्ग मे असमोह-वश। प्रीति-सहगत प्रथम और द्वितीय-ध्यान सम्पादित कर ध्यान-क्षण मे साधक प्रीति का अनुभव करता है। प्रीति के आश्रयभूत आलम्बन का सवेदन होने से प्रीति का अनुभव होता है। इसलिए यह संवेदन आलम्बन-वश होता है। साधक प्रीति-सहगत प्रथम और द्वितीय ध्यानो को सम्पादित कर ध्यान से व्युत्थान करता है और ध्यान-सम्प्रयुक्त प्रीति के क्षय-कर्म का ग्रहण करता है। विपश्यना प्रज्ञा द्वारा प्रीति के विशेष और सामान्य लक्षणो के यथावत् ज्ञान से दर्शन-क्षण में प्रीत्ति का अनुभव होता है। यह सवेदन असमोह-वश होता है।

'पटिसम्भिदामग्ग' में कहा है—जब साधक दीर्घश्वास लेता है और स्मृति को ध्यान के सम्मुख उपस्थापित करता है तब इस स्मृत्ति के कारण तथा इस ज्ञान के कारण कि चित्त एकाग्र है, साधक प्रीत्ति का अनुभव करता है। इसी प्रकार जब साधक दीर्घश्वास छोड़ता है, ह्रस्वश्वास लेता है, ह्रस्वश्वास छोड़ता है, सकल श्वास-काय सकल प्रश्वास-काय के आदि, मध्य और अवसान सब भागों का अवबोध कर तथा उन्हे विशद और विभूत कर श्वास छोड़ता और श्वास

लेता है, काय-सस्कार ( श्वास-प्रश्वास ) का उपशम करते हुए श्वास छोड़ता है और श्वास लेता है, तब उसका चित्त एकाग्र होता है और इस ज्ञान द्वारा वह प्रीति का अनुभव करता है। यह प्रीति-सवेदन आलम्बन-वश होता है । जो ध्यान की ओर चित्त का आवर्जन करता है, जो ध्यान-समापत्ति के क्षण मे आलम्बन को जानता है, जो ध्यान से उठकर ज्ञान-चक्षु से देखता है, जो ध्यान की प्रत्यवेक्षा करता है, जो यह विचार कर ध्यानचित्त का अवस्थान करता है कि 'मै इतने काल तक ध्यान-समर्जन रहूँगा' वह आलम्बन-वश प्रीति का अनुभव करता है । जिन धर्मो द्वारा शमथ और विपश्यना की सिद्धि होती है उनके द्वारा भी साधक प्रीति का अनुभव करता है । यह धर्म श्रद्धा आदि पाँच इन्द्रिय है ( श्रद्धा, वीर्य, स्मृति, समाधि और प्रज्ञा । क्लेश के उपशम मे इनका आधिपत्य होने से 'इन्द्रिय' सज्ञा पडी है । ) जो शमथ और विपश्यना मे दृढ श्रद्धा रखता है, जो कुशलोत्साह करता है, जो स्मृति उपस्थापित करता है, जो चित्त समाहित करता है और जो प्रज्ञा द्वारा यथाभूत दर्शन करता है, वह प्रीति का अनुभव करता है । यह सवेदन आलम्बन-वश और असमोह-वश होता है । जिसने छह अभिज्ञाओ का अधिगम किया है, जिसने हेय दु ख को जान लिया है और जिसकी तद्विषयक जिज्ञासा निवृत्त हो गयी है, जिसने दु ख के कारण क्लेशो ( हेय-हेतु या दु ख-समुदय ) का परित्याग किया है, जिसके लिये और कुछ हेय नही है, जिसने मार्ग ( हानोपाय ) की भावना की है तथा जिसके लिये और कुछ कर्त्तव्य नही है तथा जिसने निरोध का साक्षात्कार किया है और जिसके लिये अब और कुछ प्राप्य नही है, उसको प्रीति का अनुभव होता है । यह प्रीति असम्मोहवश होती है ।

६ इस वर्ग के दूसरे प्रकार मे साधक सुख का अनुभव करते हुए श्वास छोडना और श्वास लेना सीखता है । सुख का अनुभव भी आलम्बन-वश और असम्मोह-वश होता है । सुख-सहगत प्रथम तीन ध्यान सम्पादित कर ध्यान मे साधक सुख का अनुभव करता है, और ध्यान से व्युत्थान कर ध्यान-सयुक्त सुख के क्षयधर्म का ग्रहण करता है । विपश्यना द्वारा सुख के सामान्य और विशेष लक्षणो को यथावत् जानने से दर्शन-क्षण मे असम्मोह-वश सुख का अनुभव होता है । विपश्यना-भूमि मे साधक कायिक और चैतसिक दोनो प्रकार के सुख का अनुभव करता है ।

७ इस वर्ग के तीसरे प्रकार मे साधक चारो ध्यान द्वारा चित्त-सस्कार ( =सज्ञायुक्त वेदना[1]) का अनुभव करते हुए श्वास छोडता और श्वास लेता है ।

८. इस वर्ग के चौथे प्रकार में स्थूल चित्त-सस्कार का निरोध करते हुए

१ सज्ञा और वेदना चैतसिक धर्म है । चित्त ही इनका समुत्थापक है ।

श्वास छोडता और श्वास लेता है। इसका क्रम वही है जो काय-सस्कार के उपशम का है।

दूसरा वर्ग चित्तानुपश्यना-वश चार प्रकार का है।

९ पहले प्रकार मे साधक चारो ध्यान द्वारा चित्त का अनुभव करते हुए श्वास छोडना और लेना सीखता है।

१० दूसरे प्रकार मे साधक चित्त को प्रमुदित करते हुए श्वास छोडना या लेना सीखता है। समाधि और विपश्यना द्वारा चित्त प्रमुदित होता है। साधक प्रीति-सहगत प्रथम और द्वितीय-ध्यान को सम्पादित कर ध्यान-क्षण मे सम्प्रयुक्त प्रीति से चित्त को प्रमुदित करता है। यह समाधि-वश चित्त-प्रमोद है। प्रथम और द्वितीय-ध्यान से उठकर साधक ध्यान-सम्प्रयुक्त प्रीति के क्षय-धर्म का ग्रहण करता है। इस प्रकार साधक विपश्यना क्षण मे ध्यान-सम्प्रयुक्त प्रीति को आलम्बन बना, चित्त को प्रमुदित करता है। यह विपश्यना-वश चित्त-प्रमोद है।

११. तीसरे प्रकार मे साधक प्रथम-ध्यानादि द्वारा चित्त को आलम्बन में समरूप से अवस्थित करते हुए श्वास छोडना और श्वास लेना सीखता है। अर्पणा-क्षण मे समाधि के चरम उत्कर्ष के कारण चित्त किञ्चिन्मात्र भी लीन और उद्धत-भाव को नही प्राप्त होता तथा स्थिर और समाहित होता है। ध्यान से उठकर साधक ध्यान-सम्प्रयुक्त चित्त के क्षय-धर्म को देखता है और उसे विपश्यना-क्षण मे चित्त के अनित्यता आदि लक्षणो का क्षण-क्षण पर अवबोध होता है। इससे क्षणमात्र स्थायी समाधि उत्पन्न होती है। यह समाधि आलम्बन से एकाकार से निरन्तर प्रवृत्त होती मालूम पडती है और चित्त को निश्चल रखती है।

१२. चौथे प्रकार मे प्रथम-ध्यान द्वारा विघ्नो ( = नीवरण) से चित्त को मुक्त कर, द्वितीय द्वारा वितर्क-विचार से' मुक्त कर, तृतीय द्वारा प्रीति से मुक्त कर, चतुर्थ-ध्यान द्वारा सुख-दु ख से चित्त को विमुक्त कर, साधक श्वास छोड़ने और लेने का अभ्यास करता है अथवा ध्यान से व्युत्थानकर ध्यान-सम्प्रयुक्त चित्त के क्षय-धर्म का ग्रहण करता है और विपश्यना-क्षण मे अनित्य-भावदर्शी हो चित्त को नित्य-सज्ञा से विमुक्त करता है अर्थात् साधक अनित्यता की परमकोटि 'भंग' का दर्शन कर सस्कार की अनित्यता का साक्षात्कार करता है। इसलिये सस्कृत धर्मो के सम्बन्ध में उसकी जो मिथ्या-संज्ञा है, वह दूर हो जाती है। जिसका अनित्य-भाव है वह दु.ख है, सुख कदापि नही है; जो दु:ख है वह अनात्मा है, आत्मा कभी नहीं है। इस ज्ञान द्वारा वह चित्त को सुख-संज्ञा और आत्म-सज्ञा से विमुक्त करता है। वह देखता है कि जो अनित्य, दु:ख और अनात्मा है उसमे अभिरति और राग नही होना चाहिये। उसके प्रति साधक को

को निर्वेद और वैराग्य उत्पन्न होता है। वह चित्त को प्रीति और राग से विमुक्त करता है। जब साधक का चित्त सस्कृत-धर्मो से विरक्त होता है, तब वह सस्कारो का निरोध करता है, उन्हे उत्पन्न नही होने देता। इस प्रकार निरोध-ज्ञान द्वारा वह चित्त को उत्पत्तिधर्म-समुदय से विमुक्त करता है। सस्कारो का निरोध कर वह नित्य आदि आकार से उनका ग्रहण नही करता, वह उनका परित्याग करता है, वह क्लेशो का परित्याग करता है और सस्कृत-धर्मो का दोष देखकर तद्विपरीत असंस्कृत-धर्म निर्वाण में चित्त का प्रवेश करता है।

तीसरा वर्ग भी चार प्रकार का है—

१३ पहले प्रकार मे साधक अनित्य-ज्ञान के साथ श्वास छोड़ना और श्वास लेना सीखता है। पहले यह जानना चाहिये कि अनित्य क्या है ? अनित्यता क्या है ? अनित्य-दर्शन किसे कहते है ? और अनित्यदर्शी कौन है ? पञ्चस्कन्ध अनित्य है, क्योकि इनके उत्पत्ति, विनाश, और अन्यथाभाव है। पञ्चस्कन्धो का उत्पत्ति-विनाश ही अनित्यता है। यह उत्पन्न होकर अभाव को प्राप्त होते है। उस आकार मे उनकी अवस्थिति नही होती। उनका क्षण-भङ्ग होता है। रूप आदि को अनित्य देखना अनित्यानुपश्यना है। इस ज्ञान से जो समन्वागत है, वह अनित्यदर्शी है।

१४ दूसरे प्रकार मे साधक विराग-ज्ञान के साथ श्वास छोडना और श्वास लेना सीखता है। विराग दो है—१ क्षय-विराग और २ अत्यन्त-विराग। सस्कारो का क्षण-भङ्ग क्षय-विराग है। यह क्षणिक निरोध है। अत्यन्त-विराग निर्वाण के अधिगम से सस्कारो का अत्यन्त, न कि क्षणिक, निरोध होता है। क्षय-विराग के ज्ञान से विपश्यना और अत्यन्त-विराग के ज्ञान से मार्ग की प्रवृत्ति होती है।

१५. तीसरे प्रकार मे साधक निरोधानुपश्यना से समन्वागत हो श्वास छोडना और श्वास लेना सीखता है। निरोध भी दो प्रकार का है—१ क्षय-निरोध और २ अत्यन्त-निरोध।

१६ चौथे प्रकार मे साधक प्रतिनिसर्गानुपश्यना मे समन्वागत हो श्वास छोडना और श्वास लेना सीखता है। प्रतिनिसर्ग (=त्याग) भी दो प्रकार का है—१. परित्याग-प्रतिनिसर्ग और २ प्रस्कन्दन-प्रतिनिसर्ग। विपश्यना और मार्ग को प्रतिनिसर्गानुपश्यना कहते है। विपश्यना द्वारा साधक अभिसस्कारक स्कन्धो सहित क्लेशो का परित्याग करता है; तथा संस्कृत-धर्मो का दोष देख कर तद्विपरीत-असस्कृत निर्वाण में प्रस्कन्दन अर्थात् प्रवेश करता है।

इस तरह १६ प्रकार से आनापान-स्मृति-समाधि की भावना की जाती है।

चार-चार प्रकार का एक-एक वर्ग है। अन्तिम वर्ग शुद्ध उपासना की रीति से उपदिष्ट हुआ है; शेष वर्ग शमथ तथा विपश्यना—दोनो रीतियो से उपदिष्ट हुए है। यह हम पहले ही बता आये है कि शमथ लौकिक-समाधि को कहते है। विपश्यना एक प्रकार का विशिष्ट ज्ञान है, इसे लोकोत्तर-समाधि भी कहते है।

आनापान-स्मृति-भावना का जब परमोत्कर्ष होता है तब चार स्मृत्युपस्थापन का परिपूरण होता है। स्मृत्युपस्थापनाओ के सुभावित होने से सात बोध्यङ्गो (स्मृति, धर्मविचय, वीर्य, प्रीति, प्रश्रब्धि, समाधि, उपेक्षा) का पूरण होता है और इनके पूरण से मार्ग और फल का अधिगम होता है।

इस भावना की विशेषता यह है कि मृत्यु के समय जब श्वास-प्रश्वास निरुद्ध होते है, तब साधक मोह को प्राप्त नही होता। मरण-समय के अन्तिम आश्वास-प्रश्वास उसको विशद और विभूत होते है। जो साधक आनापानस्मृति की भावना भली प्रकार करता है उसको मालूम पडता है कि मेरा आयु-संस्कार अब इतना अवशिष्ट रह गया है। यह जानकर वह अपना कृत्य सम्पादित करता है और शान्तिपूर्वक शरीर का परित्याग करता है। (९)

**उपशमानुस्मृति**—इस अनुस्मृति मे साधक निर्वाण का चिन्तन करता है। वह एकान्त मे समाहित चित्त से सोचता है कि जितने सस्कृत धर्म है, उन धर्मो में अग्र-धर्म निर्वाण है। वह मद का निर्मर्दन है, पिपासा का विनयन है, आलय का समुद्घात है, वर्त्त का उपच्छेद है, तृष्णा का क्षय है, विराग है, निरोध है। इस प्रकार सर्वदुखोपशम-स्वरूप निर्वाण का चिन्तन ही उपशमानुस्मृति है। भगवान् ने इसी के बारे मे सयुत्तनिकाय मे कहा है कि यह निर्वाण ही सत्य है, पार है, सुदुर्दर्श है, अजर, ध्रुव, निष्प्रपञ्च, अमृत, शिव, क्षेम, अव्याबाध्य और विशुद्ध है। निर्वाण ही दीप है, निर्वाण ही त्राण है।

इस उपशमानुस्मृति से अनुयुक्त साधक सुख से सोता है, सुख से प्रतिबुद्ध होता है। इसके इन्द्रिय और मन शान्त होते है। वह प्रासादिक होता है और अनुक्रम से निर्वाण को प्राप्त करता है।

उपशम गुणो की गम्भीरता के कारण और अनेक गुणो का अनुस्मरण करने के कारण इस अनुस्मृति मे अर्पणा-ध्यान की प्राप्ति नही होती। केवल उपचार-ध्यान की ही प्राप्ति होती है। (१०)

## ९. ब्रह्म-विहारनिर्देश

मैत्री, करुणा, मुदिता और उपेक्षा ये चार चित्त की सर्वोत्कृष्ट और दिव्य अवस्थाएँ है। इनको 'ब्रह्म-विहार' कहते है। चित्त-विशुद्धि के ये उत्तम साधन

है। जीवो के प्रति किस प्रकार सम्यक् व्यवहार करना चाहिये—इसका भी यह निदर्शन है। जो साधक इन चार ब्रह्म-विहारो की भावना करता है उसकी सम्यक्-प्रतिपत्ति होती है। वह सब प्राणियो के हित-सुख की कामना करता है। वह दूसरो के दु खो को दूर करने की चेष्टा करता है। जो सम्पन्न है उनको देखकर वह प्रसन्न होता है, उनसे ईर्ष्या नही करता। सब प्राणियो के प्रति उनका समभाव होता है, किसी के साथ वह पक्षपात नही करता।

सक्षेप मे—इन चार भावनाओं द्वारा राग, द्वेष ईर्ष्या, असूया आदि चित्त के मलो का क्षालन होता है। योग के अन्य परिकर्म केवल आत्म-हित के साधन है, किन्तु यह चार ब्रह्म-विहार परहित के भी साधन है।

बौद्ध-धर्म के ग्रन्थो में इन्हे 'अप्रामाण्य' या 'अप्रमाण' भी कहा है, क्योकि इनकी इयत्ता नही है। अपरिमाण जीव इन भावनाओ के आलम्बन होते है।

**मैत्रीभावना**—जीवो के प्रति स्नेह और सुहृद्भाव।प्रवर्तित करना मैत्री है। मैत्री की प्रवृत्ति परहित-साधन के लिए है। जीवो का उपकार करना, उनके सुख की कामना करना, द्वेष और द्रोह का परित्याग इसके लक्षण है। मैत्री भावना की सम्यक्-निष्पत्ति से द्वेष का उपशम होता है। राग इसका आसन्न शत्रु है। राग के उत्पन्न होने से इस भावना का नाश होता है। मैत्री की प्रवृत्ति जीवो के शील आदि गुण-ग्रहणवश होती है। राग भी गुण देखकर प्रलोभित होता है। इस प्रकार राग और मैत्री की समान-शीलता है। इसलिये कभी-कभी राग मैत्रीवत् प्रतीयमान हो प्रवञ्चना करता है। स्मृति का किञ्चिन्मात्र भी लोप होने से राग मैत्री को अपनीत कर आलम्बन मे प्रवेश करता है। इसलिये यदि विवेक और सावधानी से भावना न की जाय तो चित्त के रागारूढ होने का भय रहता है। साधक को सदा स्मरण रखना चाहिये कि मैत्री का सौहार्द तृष्णा-वश नही होता, किन्तु जीवो की हित-साधना के लिये होता है। राग लोभ और मोह के वश होता है किन्तु मैत्री का स्नेह मोह-वश नहीं होता अपितु ज्ञानपूर्वक होता है। मैत्री का स्वभाव अद्वेष है और यह अलोभ-युक्त होता है। (१)

पराये दु:ख को देखकर सत्पुरुषो के हृदय का जो कम्पन होता है उसे '**करुणा**' कहते है। करुणा की प्रवृत्ति जीवों के दु ख का अपनय करने के लिए होती है, दूसरों के दु ख को देखकर साधु-पुरुष का हृदय करुणा से द्रवित हो जाता है। वह दूसरो के दु:ख को सहन नही कर सकता, जो करुणाशील पुरुष है वह दूसरो की विहिंसा नही करता। करुणा-भावना की सम्यक्-निष्पत्ति से विहिंसा का उपशम होता है। शोक की उत्पत्ति से इस भावना का नाश होता है। शोक, दौर्मनस्य इस भावना का निकट शत्रु है। (२)

**मुदिता** का लक्षण है 'हर्ष' । जो मुदिता की भावना करता है वह दूसरों को सम्पन्न देखकर हर्ष करता है, उनसे ईर्ष्या या द्वेष नही करता । दूसरो की सम्पत्ति, पुण्य और गुणोत्कर्ष को देखकर उसको असूया और अप्रीति नही उत्पन्न होती । मुदिता की भावना की निष्पत्ति से अरति का उपशम होता है, पर यह प्रीति ससारी पुरुष की प्रीति नही है । पृथग्जनोचित प्रीति-वश जो हर्ष का उद्वेग होता है उससे इस भावना का नाश होता है । मुदिता-भावना मे हर्ष का जो उत्पाद होता है उसका शान्त प्रवाह होता है । वह उद्वेग और क्षोभ से रहित होता है । (३)

जीवो के प्रति उदासीन भाव **उपेक्षा** है । 'उपेक्षा' की भावना करने वाला साधक जीवो के प्रति सम-भाब रखता है, वह प्रिय-अप्रिय मे कोई भेद नही करता । सबके प्रति उसकी उदासीनवृत्ति होती है । वह प्रतिकूल और अप्रतिकूल इन दोनो आकारो का ग्रहण नही करता, इसीलिए उपेक्षा-भावना की की निष्पत्ति होने से विहिसा और अनुनय दोनो का उपशम होता है । उपेक्षा-भावना द्वारा इस ज्ञान का उदय होता है कि "मनुष्य कर्म के अधीन है, कर्मानुसार ही सुख से सम्पन्न होता है या दु ख से मुक्त होता है या प्राप्त-सम्पत्ति से च्युत नही होता" । यही ज्ञान इस भावना का आसन्न-कारण है । मैत्री आदि प्रथम तीन भावनाओ द्वारा जो विविध प्रवृत्तियाँ होती थी उनका ज्ञान द्वारा प्रतिषेध होता है । पृथक्-जनोचित अज्ञान-वश उपेक्षा की उत्पत्ति से इस भावना का नाश होता है । (४)

ये चारो ब्रह्म-विहार समान रूप से ज्ञान और सुगति को देने वाले है ।

मैत्रीभाव-भावना का विशेष कार्य द्वेष (=व्यापाद) का प्रतिघात करना है । करुणा-भावना का विशेष कार्य विहिंसा का प्रतिघात करना है । मुदिता-भावना का विशेष कार्य अरति (अप्रीति) का नाश करना है और उपेक्षा-भावना का विशेष कार्य राग का प्रतिघात करना है ।

प्रत्येक भावना के दो शत्रु है—१ समीपवर्त्ती, २ दूरवर्त्ती । मैत्री-भावना के समीपवर्त्ती शत्रु राग है । राग की मैत्री से समानता है । व्यापाद उसका दूरवर्त्ती शत्रु है । दोनो एक दूसरे के प्रतिकूल है । दोनो एक साथ नही रह सकते । व्यापाद का नाश करके ही मैत्री की प्रवृत्ति होती है । करुणा-भावना का समीपवर्त्ती शत्रु शोक, दौर्मनस्य है । जिन जीवो की भोगादि-विपत्ति देखकर चित्त करुणा से आर्द्र हो जाता है, उन्ही के विषय मे तन्निमित्तक शोक भी उत्पन्न हो सकता है । यह शोक, दौर्मनस्य पृथग्जनोचित है । जो संसारी पुरुष है वे इष्ट, प्रिय, मनोरम और कमनीय रूप की अप्राप्ति से और प्राप्त-सम्पत्ति के नाश से उद्विग्न और शोकाकुल हो जाते है । जिस प्रकार दुःख के दर्शन से

करुणा उत्पन्न होती है उसी प्रकार शोक भी उत्पन्न होता है। शोक करुणा-भावना का आसन्न शत्रु है। विहिसा दूरवर्त्ती शत्रु है। दोनो से भावना की रक्षा करनी चाहिये।

पृथग्जनोचित सौमनस्य मुदित-भावना का समीपवर्त्ती शत्रु है। जिन जीवो की भोग-सम्पत्ति देखकर मुदिता की प्रवृत्ति होती है उन्ही के विषय मे तन्निमित्त पृथग्जनोचित सौमनस्य भी उत्पन्न हो सकता है। वह इष्ट, प्रिय, मनोरम और कमनीय रूपो के लाभ से ससारी पुरुष की तरह प्रसन्न हो जाता है। जिस प्रकार सम्पत्ति-दर्शन से मुदिता की उत्पत्ति होती हे, उसी प्रकार पृथग्जनोचित सौमनस्य भी उत्पन्न होता है। यह सौमनस्य मुदिता का आसन्न-शत्रु है। अरति, अप्रीति दूरवर्त्ती-शत्रु है। दोनो से भावना को सुरक्षित रखना चाहिये।

अज्ञान-सम्मोह प्रवर्त्तित उपेक्षा उपेक्षा-भावना का आसन्न-शत्रु है। मूढ़ और अज्ञ पुरुष, जिसने क्लेशो को नही जीता, जिसने सब क्लेशो के मूलभूत सम्मोह के दोष को नही जाना और जिसने शास्त्र का मनन नही किया, वह रूपो को देखकर उपेक्षा-भाव प्रदर्शित कर सकता है, पर इस सम्मोहपूर्वक उपेक्षा द्वारा क्लेशो का अतिक्रमण नही कर सकता। जिस प्रकार उपेक्षा-भावना गुण-दौष का विचार न कर केवल उदासीन-वृत्ति का अवलम्बन करती है, उसी प्रकार अज्ञानोपेक्षा जीवो के गुण-दोष का विचार न कर केवल उपेक्षा-वश प्रवृत्त होती हैं। यही दोनो की समानता है। इसलिए यह अज्ञानोपेक्षा उपेक्षा-भावना का आसन्न-शत्रु है। यह अज्ञानोपेक्षा पृथग्जनोचित है। राग और द्वेष इस भावना के दूरवर्त्ती शत्रु है। दोनो से भावना-चित्त की रक्षा करनी चाहिये।

सब कुशल-कर्म इच्छा-मूलक है। इसलिए चारो ब्रह्म-विहार के आदि मे इच्छा है, नीवरण (=योग के अन्तराय) आदि क्लेशो का परित्याग मध्य मे है, और अर्पणा-समाधि पर्यवसान मे है। एक जीव या अनेक प्रज्ञप्ति रूप मे इन भावनाओ के आलम्बन है। आलम्बन की वृद्धि क्रमशः होती है। पहले एक आवास के जीवो के प्रति भावना की जाती है। अनुक्रम से आलम्बन की वृद्धि कर एक ग्राम, एक जनपद, एक राज्य, एक दिशा, एक चक्रवाल के जीवो के प्रति भावना होती है।

सब क्लेश, द्वेष, मोह, राग पाक्षिक है। इनसे चित्त को विशुद्ध करने के लिए ये चार ब्रह्म-विहार उत्तम उपाय है। जीवों के प्रति कुशल-चित्त की चार ही वृत्तियाँ है—दूसरों का हित-साधन करना, उनके दु.ख का अपनयन करना, उनकी सम्पन्न अवस्था देखकर प्रसन्न होना और सब प्राणियों के प्रति पक्षपात-

रहित और समदर्शी होना। इसीलिये ब्रह्म-विहारो की सख्या चार है। जो साधक इन चारो की भावना चाहता है उसे पहले मैत्री-भावना द्वारा जीवो का हित करना चाहिये। तदनन्तर दु:ख से अभिभूत जीवो की प्रार्थना सुनकर करुणा-भावना द्वारा उनके दु ख का अपनयन करना चाहिये। तदनन्तर दु खी लोगो की सम्पन्न-अवस्था देखकर मुदिता-भावना द्वारा प्रमुदित होना चाहिये और तत्पश्चात् कर्त्तव्य के अभाव मे उपेक्षा-भावना द्वारा उदासीन-वृत्ति का अवलम्ब करना चाहिये। इसी क्रम से इन भावनाओ की प्रवृत्ति होती है, अन्यथा नही।

यद्यपि चारो ब्रह्म-विहार अप्रमाण है तथापि पहले तीन केवल प्रथम तीन ध्यानो का उत्पाद करते है और चौथा ब्रह्म-विहार अन्तिम ध्यान का ही उत्पाद करता है। इसका कारण यह है कि मैत्री, करुणा और मुदिता, दौर्मनस्य-सम्भूत व्यापाद, विहिसा और अरति के प्रतिपक्ष होने के कारण सौमनस्य-रहित नही होती। सौमनस्य-सहित होने के कारण इनमे सौमनस्य-विरहित उपेक्षासहगत चतुर्थ-ध्यान का उत्पाद नही हो सकता। उपेक्षा-वेदना से सयुक्त होने के कारण केवल उपेक्षा ब्रह्म-विहार मे अन्तिम-ध्यान का लाभ होता है।

## १०. आरूप्य-निर्देश

चार ब्रह्म-विहारो के पश्चात् विसुद्धिमग्ग मे चार अरूप-कर्मस्थान उद्दिष्ट है। अरूप-आयतन चार है—आकाशानन्त्यायतन, विज्ञानानन्त्यायतन, आकिञ्चन्यायतन और नैवसञ्ज्ञानासञ्ज्ञायतन।

चार रूपध्यानो की प्राप्ति होने पर ही अरूप-ध्यान की प्राप्ति होती है, करज (कर्मज)रूपकाय मे और इन्द्रिय तथा उनके विषय मे दोष देखकर रूप का समतिक्रम करने के हेतु से यह ध्यान किया जाता है। चौथे ध्यान मे कसिण-रूप रहता है। उस कसिण-रूप का समतिक्रम इस ध्यान मे होता है। जिस प्रकार कोई पुरुष सर्प को देखकर भयभीत हो भाग जाता है, और सर्प के समान दिखायी देनेवाले रज्जु आदि का भी निवारण चाहता है, उसी प्रकार साधक करज-रूप से भयभीत हो चतुर्थ-ध्यान प्राप्त करता है, जहाँ करजरूप से समतिक्रम होता है, लेकिन उसके प्रतिभाग-रूप कसिण-रूप मे स्थित होता है। उस कसिण-रूप का निवारण करने की इच्छा से साधक अरूपध्यान को प्राप्त करता है, जहाँ सभी प्रकार के रूप का समतिक्रम सम्भव है।

**आकाशानन्त्यायतन** मे तीन सञ्ज्ञाओ का निवारण होता है—१. रूप-सञ्ज्ञा अर्थात् जडसृष्टि सम्बन्धी विचार; २. प्रतिघ-सञ्ज्ञा अर्थात् इन्द्रिय और विषयो का प्रत्याघात-मूलक विचार; ३ नानात्व-सञ्ज्ञा अर्थात् अनेकविध रूप-शब्दादि आलम्बनो का विचार। इन तीनो सञ्ज्ञाओ का अनुक्रम, अस्तङ्गम, और

अमनसिकार होने पर 'आकाश अनन्त है' ऐसी सज्ञा उत्पन्न होती है। इसे आकाशानन्त्यायतन-ध्यान कहते है।

परिच्छिन्न आकाश-कसिण को छोडकर अन्य किसी कसिण को आलम्बन कर चतुर्थ-ध्यान को प्राप्त करने पर ही यह भावना की जाती है। कसिण पर चतुर्थ-ध्यान साध्य करने के पूर्व ही उस कसिण की मर्यादा अनन्त की जानी चाहिये। कसिण प्रथम छोटे आकार का होता है, जिसे अनुक्रम से बढाकर समस्त विश्वाकार किया जाता है, उस विश्वाकार-आकृति पर चतुर्थ-ध्यान साध्य करने के पश्चात् साधक अपने ध्यान-बल से उस आकृति को दूर करके 'विश्व में केवल एक आकाश ही भरा हुआ है' ऐसा देखता है। चतुर्थ-ध्यान तक रूपात्मक आलम्बन था, अब अरूपात्मक आलम्बन है; इसलिए 'आकाश अनन्त है' ऐसी सज्ञा होने से इसे आकाशानन्त्यायतन कहा है। (१)

**विज्ञानानन्त्यायतन**—इस ध्यान मे साधक आकाश-सज्ञा का समतिक्रम करता है। आकाश की अनन्त मर्यादा ही विज्ञान की मर्यादा है। ऐसी सज्ञा उत्पन्न करने पर वह विज्ञान का आनन्त्य जिसका आलम्वन है, ऐसे ध्यान को प्राप्त करता है। (२)

**आकिञ्चन्यायतन**—इस ध्यान मे साधक विज्ञान मे भी दोष देखता है और उसका समतिक्रम करने के लिए विज्ञान के अभाव की सज्ञा प्राप्त करता है। "अभाव भी अनन्त है; कुछ भी नही है, सब कुछ शान्त है" इस प्रकार की भावना करने पर साधक इस तृतीय अरूप-ध्यान को प्राप्त होना है। (३)

**नैवसंज्ञानासंज्ञायतन**—अभाव की सज्ञा भी बडी स्थूल है। अभाव की सज्ञा का भी अभाव जिसमे है, ऐसा अति शान्त, सूक्ष्म यह चोथा आयतन है। इस ध्यान मे सज्ञा अति सूक्ष्म-रूप मे रहती है, इसलिये उसे असज्ञा नही कह सकते, और स्थूल-रूप मे न होने के कारण उसे सज्ञा भी नही कह पाते। पालि मे एक उपमा देकर इसे समझाया है। गुरु और शिष्य प्रवास मे थे। रास्ते मे थोडा पानी था। शिष्य ने कहा "आचार्य! मार्ग मे पानी है, इसलिये जूता निकाल लीजिये।" गुरु ने कहा—'अच्छा तो स्नान कर लूँ, पात्र दो।' शिष्य ने कहा—"गुरुदेव! स्नान करने योग्य पानी नही है।" जिस प्रकार उपानह को भिगाने के लिए पर्याप्त पानो है किन्तु स्नान के लिए पर्याप्त नही; इसी प्रकार इस आयतन मे संज्ञा का अतिसूक्ष्म अश विद्यमान है किन्तु सज्ञा का कार्य हो, इतना स्थूल भी वह नही है, इसीलिए इस आयतन को नैवसज्ञानासज्ञायतन कहा है।

इस आयतन को प्राप्त करने पर ही साधक निरोध-समापत्ति को प्राप्त कर

सकता, जिसमे निश्चित काल ( =सात दिन ) तक साधक की मनोवृत्तियो का आत्यन्तिक निरोध होता है। (४)

इन चार अरूप-ध्यानो मे केवल दो ही ध्यानाङ्ग रहते है—उपेक्षा और चित्तैकाग्रता। ये चार ध्यान अनुक्रम से शान्ततर, प्रणीततर और सूक्ष्मतर होते है।

## ११. समाधिनिर्देश

### आहार मे प्रतिकूल-सञ्ञा

आरूप्य के अनन्तर आहार मे प्रतिकूल-सञ्ञा नामक कर्मस्थान निर्दिष्ट है। आहरण करने के कारण 'आहार' कहते है। यह चतुर्विध है—कवलीकाराहार ( = खाद्य पदार्थ), स्पर्शाहार, मनोसञ्चेतनाहार और विज्ञानाहार। इनमे से कवलीकार आहार ओजयुक्त-रूप का आहरण करता है। स्पर्शाहार सुख, दु ख, उपेक्षा इन तीन वेदनाओ का आहरण करता है। मनोसञ्चेतनाहार काम, रूप, अरूप भवो मे प्रतिसन्धि का आहरण करता है। विज्ञानाहार प्रतिसन्धि के क्षण मे नाम-रूप का आहरण करता है। ये चारो आहार भयस्थान है, किन्तु यहाँ केवल कवलीकार आहार ही अभिप्रेत है। उस आहार मे जो प्रतिकूल-सञ्ञा उत्पन्न होती है, वही यह कर्मस्थान है। इस कर्मस्थान की भावना करने का इच्छुक साधक असित, पीत, खायित, सायित प्रभेद का जो कवलीकार आहार है, उसके गमन, पर्येषण, परिभोग, आशय, निधान, अपरिपक्वता, परिपक्वता, फल, निष्यन्द और सम्रक्षण रूप से जो अशुचिभाव का विचार करता है, उस विचार से उसे आहार मे प्रतिकूल-सञ्ञा उत्पन्न होती है, और कवलीकार आहार उसी प्रकार प्रकट होता है। वह उस प्रतिकूल भावना को बढाता है। उसके नीवरणो का विष्कम्भन होता है और चित्त उपचार-समाधि को प्राप्त होता है, अर्पणा नही होती है।

इस सञ्ञा से साधक की रस-तृष्णा नष्ट होती है। वह केवल दु ख-निस्सरण के लिए ही आहार का सेवन करता है; पञ्च काम-गुण मे राग उत्पन्न नही होता और कायगता स्मृति उत्पन्न होती है।

### चतुर्धातु-व्यवस्थान

चालीस कर्मस्थानो मे यह अन्तिम कर्मस्थान है। स्वभाव-निरूपण द्वारा विनिश्चय को 'व्यवस्थान' कहते है। महासतिपट्ठान, महाहत्थिपदोपम, राहुलोवाद आदि सुत्तो मे इसका विशेष-वर्णन आता है। महासतिपट्ठान-सुत्त मे कहा है—"भिक्षुओ! जिस प्रकार कोई दक्ष गोघातक बैल को मार कर

चौराहे पर खण्ड-खण्ड कर रख दे और उसे उन खण्डो को देखकर 'यह बैल है' ऐसा सज्ञा नही उत्पन्न होती, उसी प्रकार भिक्षु इसी काय को धातु द्वारा व्यवस्थित करता है कि—इस काय मे पृथिवी-धातु है, आपो-धातु है, तेजो-धातु है, वायु-धातु है। इस प्रकार के व्यवस्थान से काय में "यह सत्त्व है, यह पुद्गल है, यह आत्मा है" ऐसी सज्ञा नष्ट होकर धातु-सज्ञा ही उत्पन्न होती है।"

साधक इस संज्ञा को उत्पन्न कर अपने आध्यात्मिक और बाह्य-रूप का का चिन्तन करता है। वह आचार्य के पास ही केश-लोम-नख-दन्त आदि कर्मस्थान को ग्रहण कर उनमे भी चतुर्धातु का व्यवस्थान करता है; फिर पृथिवी-आदि महाभूतो के लक्षण, समुत्थान, नानात्व, एकत्व, प्रादुर्भाव, सज्ञा, परिहार और विकास का चिन्तन करता है। उनमें अनात्म-सज्ञा, दु:ख-सज्ञा, और अनित्य-सज्ञा को उत्पन्न करता है और उपचार-समाधि को प्राप्त करता है। अर्पणा प्राप्त नही होती।

चतुर्धातु-व्यवस्थान मे अनुयुक्त साधक शून्यता मे अवगाह करता है, सत्त्व-सज्ञा का समुद्घात करता है और महाप्रज्ञा को प्राप्त करता है।

## १२. ऋद्धिविध-निर्देश

भगवान् ने पाँच लौकिक अभिज्ञाएँ कही है—(१) ऋद्धिविध, (२) दिव्य-श्रोत्र, (३) चेत पर्यायज्ञान (४) पूर्वनिवासानुस्मृति ज्ञान (५) च्युत्युत्पाद ज्ञान।

**१ ऋद्धिविध**—इसको प्राप्त करने की इच्छा वाले प्रारम्भिक साधक को अवदात कसिण तक आठो कसिणो में आठ-आठ समापत्तियो को उत्पन्न कर कसिणके अनुलोम से, कसिण के प्रतिलोम से, कसिण के अनुलोम और प्रतिलोम से, ध्यान के अनुलोम से, ध्यान के प्रतिलोम से, ध्यान के अनुलोम और प्रतिलोम से, ध्यान को लाँघने से, कसिण को लाँघने से, ध्यान और कसिण को लाँघने से, अङ्ग के व्यवस्थापन से, आलम्बन के व्यवस्थापन से—इन चौदह आकारो से चित्त का भली प्रकार दमन करना चाहिए। चित्त का दमन हो जाने पर जब चतुर्थ ध्यान प्राप्त करने के पश्चात् साधक एकाग्र, शुद्ध, निर्मल, क्लेशों से रहित, मृदु, मनोरम, और निश्चल चित्तवाला हो जाता है, तब वह ऋद्धिविध को प्राप्त करता है और अनेक प्रकार की ऋद्धियो का अनुभव करने लगता है। ऋद्धियाँ दस हैं—(१) अधिष्ठान ऋद्धि (२) विकुर्वण ऋद्धि (३) मनोमय ऋद्धि (४) ज्ञानविस्फार ऋद्धि (६) आर्य ऋद्धि (७) कर्मविपाकज ऋद्धि (८) पुण्यवान् की ऋद्धि (९) विद्यामय ऋद्धि (१०) उन-उन स्थानो पर सम्यक् प्रयोग के कारण सिद्ध होने के अर्थ मे ऋद्धि। इन ऋद्धियो को प्राप्त साधक एक से अनेक होता है, प्रकट और अदृश्य होता है, आरपार बिना लगे जाता है, पृथ्वी

में जल की भाँति गोता लगाता है, जल पर पैदल चलता है, आकाश मे पालथी मारकर बैठता है, चाँद-सूरज को हाथ से स्पर्श करता है, दूर को पास कर देता है, मनोमय शरीर का निर्माण करता है।

## १३. अभिज्ञा-निर्देश

२ शेष अभिज्ञाओ मे **दिव्य-श्रोत्र-ज्ञान** एक स्थान पर बैठकर मनमे विचारे हुए स्थानो के शब्दों को सुनने को कहते है। चतुर्थ ध्यान से उठकर जब साधक दिव्य-श्रोत्र ज्ञान की प्राप्ति के लिए अपने चित्त को लगाता है, तब वह अपने अलौकिक शुद्ध दिव्य-श्रोत्र से दोनो प्रकार के—मनुष्यो के भी और देवताओ के भी शब्द सुनने लगता है।

३. अपने चित्त से दूसरे व्यक्ति के चित्त को जानने के ज्ञान को **चेतःपर्याय ज्ञान** कहते है। इसे प्राप्त करने वाले साधक को दिव्य-चक्षुवाला भी होना चाहिए। उस साधक को आलोक की वृद्धि करके दिव्य-चक्षु से दूसरे के हृदय (कलेजे) के सहारे विद्यमान् रुधिर के रग को देखकर चित्त को ढूँढना चाहिए। जब सौमनस्यचित्त होता है, तब रुधिर पके हुए बरगद के समान लाल होता है। जब दौर्मनस्यचित्त होता है, तब पके हुए जामुन के समान काला होता है। जब उपेक्षाचित्त होता है, तब परिशुद्ध तिल के तेल के समान स्वच्छ होता है। इसलिए साधक को हृदय के सहारे रहने वाले रुधिर मे रग को देखकर चित्त को ढूँढते हुए चेत पर्याय ज्ञान को शक्ति-सम्पन्न बनाना चाहिए। इस प्रकार शक्ति-सम्पन्न होने पर वह क्रमश सभी कामावचर, रूपावचर और अरूपावचर चित्तो को अपने चित्त से जान लेता है, तब उसे हृदय के रुधिर के परीक्षण मे जाने की आवश्यकता नही होती है। वह जब अपने चित्त से दूसरे के चित्त की बातो को जानना चाहता है, तब वह दूसरे सत्त्वो के, दूसरे लोगो के चित्त को अपने चित्त से जान लेता है—रागसहित चित्त को राग सहित जान लेता है, वैराग्यसहित चित्त को वैराग्यसहित जान लेता है। इसी प्रकार वह द्वेष, मोह आदि से युक्त या रहित चित्तो को भी जान लेता है। आचार्य ने इसमे दर्पण की उपमा दी है। जैसे कोई स्त्री या पुरुष अपने को अलकृत कर दर्पण मे देखते हुए स्पष्ट रूप से देखे, उसी प्रकार वह दूसरे के चित्त को अपने चित्त से जान लेता है।

४. पूर्वजन्मो की बातो के ज्ञान को **पूर्वनिवासानुस्मृति** ज्ञान कहते है। इसे प्राप्त करने के लिए चतुर्थ ध्यान से उठ सब से अन्तिम बैठने का स्मरण करना चाहिए। तत्पश्चात् आसन बिछाने से लेकर प्रातः काल तक के प्रत्येक कार्य का स्मरण करना चाहिए। इस प्रकार प्रतिलोम ढग पर सम्पूर्ण रात और

दिन के किए हुए कार्यो का स्मरण करना चाहिए। यदि इनमे से कुछ प्रकट न हो तो पुन: चतुर्थध्यान को प्राप्त कर उससे उठ इन्हे स्मरण करना चाहिए। ऐसे क्रमश: दूसरे, तीसरे, चौथे, पाँचवे, दसवे, पन्द्रहवे, तीसवे दिन के कार्यो का स्मरण करना चाहिए। यही नही, महीने से लेकर वर्ष भर के किए हुए कार्यो का स्मरण करना चाहिए। इसी प्रकार दस वर्ष, बीस वर्ष तक के कार्यो का स्मरण करना चाहिए। तदुपर्यन्त इस जन्म मे जन्म-ग्रहण से लेकर पूर्व जन्म की मृत्यु के समय तक का स्मरण करना चाहिए तथा उस जन्म के अपने रूप को देखना चाहिए। जब साधक इस ज्ञान को प्राप्त कर लेता है, तब वह अनेक पूर्वजन्मो की बातो को स्मरण करता है। जैसे, एक जन्म से लेकर हजार, लाख, अनेक संवर्त-कल्पो, अनेक विवर्त-कल्पो को जानता है—"मै वहाँ इस नाम वाला इस गोत्र वाला, इस रग का, इस आहार को खाने वाला, इतनी आयु वाला था, मैने इस प्रकार के सुख-दु ख का अनुभव किया। सो मै वहाँ से मरकर यहाँ उत्पन्न हुआ हूँ।" इस तरह आकार-प्रकार के साथ वह अनेक पूर्व-जन्मो को स्मरण करता है।

५. दिव्य-चक्षु के ज्ञान को ही **च्युत्युत्पाद ज्ञान** कहते है। जो साधक इसे प्राप्त करना चाहता हैं, उसे चतुर्थ ध्यान से उठकर प्राणियो की च्युति एव उत्पत्ति को जानने के लिए विचार करने पर दिव्य-चक्षु उत्पन्न हो जाता है। इसके लिये किसी विशेष साधन की आवश्यकता नही। साधक आलोक फैलाकर नरक एव स्वर्ग के सभी जीवो के कर्मो तथा उनके विपाको को जान सकता है। उसे यथाकर्मोपग-ज्ञान और अनागतांश-ज्ञान सिद्ध हो जाते है। वह च्युत्यु-त्पादज्ञानी कहा जाता है।

ऋद्धिविध, दिव्यश्रोत्र, चेत:पर्याय ज्ञान, पूर्वनिवासानुस्मृति ज्ञान और च्युत्युत्पाद ज्ञान—ये पाँचो अभिज्ञाएँ लौकिक हैं, किन्तु जब कोई अर्हत् इन्हे प्राप्त करता है, तब ये ही लोकोत्तर कही जाती है और उक्त पाँचो के साथ आश्रव-क्षयज्ञान और जुड जाता है। इस प्रकार लौकिक अभिज्ञाएँ पाँच और लोकोत्तर अभिज्ञाएँ छह है।

इस तरह समाधि-भावना का विवरण समाप्त हुआ ॥

## १४. स्कन्ध-निर्देश

अब यहाँ से प्रज्ञा-भावना का विवरण प्रारम्भ होता है। इसको समझाने के लिए आचार्य ने प्रारम्भ में ये प्रश्न किए है :—

(१) प्रज्ञा क्या है ?

(२) किस अर्थ में प्रज्ञा है ?

(३) प्रज्ञा का लक्षण, कार्य, जानने का आकार तथा प्रत्यय क्या है ?

(४) प्रज्ञा कितने प्रकार होती है ?

(५) प्रज्ञा-भावना कैसे करनी चाहिए ?

(६) प्रज्ञा की भावना का क्या गुण है ?

कुशल चित्त से युक्त विपश्यना-ज्ञान प्रज्ञा होता है। यह भली प्रकार जानने के अर्थ मे प्रज्ञा है। धर्म के स्वभाव को जानने के लक्षण वाली प्रज्ञा है। वह धर्मो के स्वभाव को ढँकने वाले मोह के अन्धकार का नाश करने के कार्य-वाली है। असमोह इसके जानने का आकार है। समाधि प्रज्ञा का प्रत्यय है। धर्म के स्वभाव के प्रतिवेध के लक्षण से प्रज्ञा एक प्रकार की होती है। लौकिक और लोकोत्तर से दो प्रकार की। वैसे ही साश्रव, अनाश्रव आदि से, नामरूप के व्यवस्थापन से, सौमनस्य-उपेक्षा से युक्त होने से और दर्शन-भावना की भूमि से। चिन्ता, श्रुत तथा भावनामय से तीन प्रकार की होती है। वैसे ही परित्र, महद्गत, अप्रमाण से, आय, अपाय, उपाय-कौशल्य से और अध्यात्म-अभिनिवेश आदि से। चार सत्यो के ज्ञान और चार प्रतिसम्भिदा से प्रज्ञा चार प्रकार की होती है।

क्योकि इस प्रज्ञा की स्कन्ध, आयतन, धातु, इन्द्रिय, सत्य, प्रतीत्यसमुत्पाद आदि धर्म भूमि है। शीलविशुद्धि और चित्तविशुद्धि—ये दो विशुद्धियाँ मूल है। दृष्टि-विशुद्धि, कांक्षावितरणविशुद्धि, मार्गामार्गदर्शनविशुद्धि, प्रतिपदा ज्ञानदर्शन विशुद्धि, ज्ञानदर्शन विशुद्धि—ये पाँच विशुद्धियाँ शरीर है। इसलिए उन भूमिभूत धर्मो मे अभ्यास, परिपृच्छा (प्रश्नोत्तर) के अनुसार ज्ञान का परिचय करके मूलभूत दो विशुद्धियो का सम्पादन कर शरीरभूत पाँच विशुद्धियो का सम्पादन करते हुए भावना करनी चाहिए। इस निर्देश मे 'प्रज्ञा की धर्मभूमि' मे से प्रथम 'स्कन्ध' का वर्णन किया गया है।

**स्कन्ध** पाँच है—(१) रूप-स्कन्ध, (२) विज्ञान-स्कन्ध, (३) वेदना स्कन्ध, (४) सज्ञा-स्कन्ध, (५) सस्कार-स्कन्ध। जो कुछ शीत आदि से विकार प्राप्त होने के स्वभाव वाला धर्म है वह सब पुञ्जीभूत अर्थ मे 'रूपस्कन्ध' कहलाता है। वह विकार प्राप्त होने के स्वभाव से एक प्रकार का तथा भूत और उपादा के भेद से दो प्रकार का होता है। भूत-रूप चार है—पृथ्वी-धातु, जलधातु, तेजधातु और वायु-धातु। उपादा-रूप चौबीस प्रकार का होता है—चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काय, रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्त्री-इन्द्रिय, पुरुषेन्द्रिय, जीवितेन्द्रिय, हृदयवस्तु, काय-विज्ञप्ति, वाक्-विज्ञप्ति, आकाशधातु, रूप की लघुता, रूप की मृदुता, रूप की कर्मण्यता, रूप का उपचय, रूप की सन्तति, रूप की जरता, रूप की अनित्यता, कवलीकार आहार।

**विज्ञान-स्कन्ध**—विज्ञान, चित्त, मन—अर्थत· एक है। इक्कीस कुशल, बारह अकुशल, छत्तीस विपाक, बीस क्रिया—सब मिलाकर निवासी(८९) प्रकार

के विज्ञान होते है, जो प्रतिसन्धि, भवाङ्ग, आवर्जन, देखना, सुनना, सूँघना, चाटना, स्पर्श स्वीकार करना, निश्चय करना, व्यवस्थापन, जवन, तदालम्बन, च्युति के अनुसार प्रवर्तित होते है। च्युति से पुन प्रतिसन्धि, प्रतिसन्धि से पुन भवाग—इस प्रकार भव, गति, स्थिति निवास मे चक्कर काटते हुए प्राणियो की—अटूट चित्त-धारा जारी रहती है। जो अर्हत्त्व को प्राप्त कर लेता है, उसके च्युति-चित्त के निरुद्ध होने पर निरुद्ध ही हो जाता है।

जो अनुभव करने के लक्षण वाला है, वह सब एक मे करके **वेदना-स्कन्ध** है। स्वभाव से वेदना पाँच प्रकार की होती है--सुख, दु ख, सौमनस्य, दौर्मनस्य और उपेक्षा। उत्पत्ति के अनुसार वह तीन प्रकार की होती है—कुशल अकुशल और अव्याकृत। इस प्रकार वेदना नाना होती है, जो अनुभव करने के लक्षण वाली है। संज्ञा की उत्पत्ति के अनुसार तीन प्रकार की होती है—कुशल, अकुशल और अव्याकृत।

जो कुछ पहचानने के लक्षण वाला है, वह सब एक मे करके **संज्ञास्कन्ध** है। ऐसा कोई विज्ञान नही है जो सज्ञा से रहित हो, इसलिए जितने विज्ञान के भेद है, उतने सज्ञा के भी।

जो कुछ राशि करने के लक्षण वाला है वह सब एक मे करके **संस्कार-स्कन्ध** है।

सस्करण करने के कारण सस्कार कहा जाता है। लौकिक कुशल और अकुशल चेतना ही सस्कार हैं। पुण्य-पाप कर्मो का राशिकरण इसका अर्थ है। जितने भी भूत, भविष्यत् वर्तमानकाल के सस्कार है, वे सब संस्कार-स्कन्ध के अन्तर्गत है। भले ही वे आध्यात्मिक हों या बाह्य, कुशल हो या अकुशल। स्पर्श, मनस्कार, जीवित, समाधि, वितर्क, विचार, वीर्य, प्रीति, छन्द, अधिमोक्ष, श्रद्धा, स्मृति, ह्री, अपत्रपा, अलोभ, अव्यापाद, प्रज्ञा, उपेक्षा, कायप्रश्रब्धि, चित्त-प्रश्रब्धि, काय-लघुता, चित्त-लघुता, काय-मृदुता, चित्त-मृदुता, काय-कर्मण्यता, चित्त-कर्मण्यता, काय-प्रागुण्य, चित्त-प्रागुण्य, काय-ऋजुष्कता, करुणा, मृदुता, सम्यक्कर्मान्त, सम्यक्आजीव, लोभ, द्वेष, मोह, दृष्टि, औद्धत्य, अ-ह्री, अनपत्रपा, विचिकित्सा, मान, ईर्ष्या, मात्सर्य, कौकृत्य, स्त्यानमृद्ध—ये सभी धर्म चेतना के साथ पचास, पुञ्जीभूत रूप मे सस्कार-स्कन्ध कहलाते है। ये काय, वाक् और मन द्वारा ही साध्य है। सस्कार दो प्रकार के होते है—(१) काय-सस्कार, वाक्-सस्कार, चित्त-सस्कार। (२) पुण्य सस्कार, अपुण्य सस्कार, आनेञ्ज संस्कार। आश्वास-प्रश्वास काय सस्कार हैं। वितर्क-विचार वाक् सस्कार है और संज्ञा तथा वेदना चित्त सस्कार। काय, चित्त और वाक्—इन्ही के द्वारा व्यक्ति पुण्य-पाप का संचय करता है, जिनसे सुगति-दुर्गति होती है। इन्हीं सस्कारो से व्यक्ति स सार-भ्रमण में लगा रहता है।

## १५. आयतन-धातु-निर्देश

आयतन शब्द निवास, आकर, समवसरण, उत्पत्ति-स्थान और कारण के अर्थ मे प्रयुक्त है। आयतन बारह है। छह आभ्यन्तर आयतन है—चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काय और मन। छह बाह्य आयतन हैं—रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श और धर्म।

धातु अठारह है—चक्षु-धातु, रूप-धातु, चक्षुर्विज्ञान-धातु; श्रोत्र-धातु, शब्द-धातु, श्रोत्र-विज्ञान-धातु; घ्राण-धातु, गन्ध-धातु, घ्राण-विज्ञान-धातु; जिह्वा-धातु, रस-धातु, जिह्वा-विज्ञान-धातु; काय-धातु, स्पर्श-धातु, काय-विज्ञान-धातु, मनो-धातु, धम-धातु और मनोविज्ञान-धातु। इन सबका विशेष विवरण ग्रन्थ मे देखे।

## १६. इन्द्रिय-सत्य-निर्देश

इन्द्रियाॅ बाईस है—चक्षु-इन्द्रिय, श्रोत्र-इन्द्रिय, घ्राण-इन्द्रिय, जिह्वा-इन्द्रिय, काय-इन्द्रिय, मन-इन्द्रिय, स्त्री-इन्द्रिय, पुरुष-इन्द्रिय, जीवतेन्द्रिय, सुखेन्द्रिय, दु.खेन्द्रिय, सौमनस्येन्द्रिय, दौर्मनस्येन्द्रिय, उपेक्षेन्द्रिय, श्रद्धेन्द्रिय, वीर्येन्द्रिय, स्मृति-इन्द्रिय, समाधि-इन्द्रिय, प्रज्ञेन्द्रिय, अज्ञातज्ञास्यामि-इन्द्रिय, आज्ञेन्द्रिय, आज्ञातावो-इन्द्रिय।

चार आर्यसत्य है, जैसे—दु ख-आर्यसत्य, दु ख-समुदय आर्यसत्य, दु ख-निरोध आर्यसत्य, दु ख-निरोध-गामिनो प्रतिपदा आर्यसत्य।

चार आर्यसत्यो मे पहला दु ख आर्यसत्य है, वृद्ध होना दु.ख है, मरण दु.ख है, शोक करना दु ख है, रोना-पीटना दुःख है, पीड़ित होना दु ख है, इच्छा की पूर्ति न होना भी दु ख है, प्रिय व्यक्तियो से वियोग और अप्रिय व्यक्तियो से सयोग दुःख है। सक्षेप में सभी पञ्चस्कन्ध दु ख है—इस प्रकार के ज्ञान को ही 'दुःख आर्यसत्य' कहते है।

संसार मे बार-बार जन्म दिलाने वाली तृष्णा तीन प्रकार की होती है—भोग-विलास-सम्बन्धी तृष्णा (=काम-तृष्णा), संसार मे बार-बार जन्म लेकर आनन्द उठाने की तृष्णा (=भव-तृष्णा) और इन सबसे वञ्चित रहकर सर्वथा विलीन हो जाने की नास्तिक-भाववाली तृष्णा (=विभव-तृष्णा)। इन्हीं तृष्णाओ के ज्ञान को 'दु ख-समुदय आर्यसत्य' कहते है।

दुःख को उत्पत्ति का रुक जाना (निरोध) हो दुःख-निरोध आर्यसत्य है। सभी दुःखों को उत्पत्ति का मूल कारण तृष्णा है, अतः तृष्णा का सर्वथा निरोध ही 'दुःखनिरोध आर्यसत्य' है। दुःखनिरोध का ही दूसरा नाम निर्वाण है, जिसको प्राप्त कर संसार-चक्र रुक जाता है।

दु ख-निरोध-गामिनी प्रतिपदा आर्यसत्य ही मध्यम मार्ग आर्य अष्टाङ्गिक मार्ग कहलाता है, जैसे—(१) सम्यक् दृष्टि (२) सम्यक् सकल्प (३) सम्यक् वाणी (४) सम्यक् कर्मान्त (५) सम्यक् आजीविका (६) सम्यक् व्यायाम (७) सम्यक् स्मृति (८) सम्यक् समाधि। दु ख से मुक्ति (निर्वाण) के लिए यह एकमात्र मार्ग है। इसी पर चलकर सारे दुःखो का क्षय हो सकता है।

## १७. प्रज्ञाभूमि(प्रतीत्यसमुत्पाद)निर्देश

कार्य-कारण सिद्धान्त ही प्रतीत्य-समुत्पाद कहलता है। भगवान् बुद्ध ने उसे इस प्रकार बतलाया है—"अविद्या के प्रत्यय से सस्कार, सस्कार के प्रत्यय से विज्ञान, विज्ञान के प्रत्यय से नाम और रूप, नाम और रूप के प्रत्यय से छह आयतन, छह आयतनो के प्रत्यय से स्पर्श, स्पर्श के प्रत्यय से वेदना, वेदना के प्रत्यय से तृष्णा, तृष्णा के प्रत्यय से उपादान, उपादान के प्रत्यय से भव, भव के प्रत्यय से जाति (जन्म), जाति के प्रत्यय से बूढा होना, मरना, शोक करना, रोना-पीटना, दु:ख उठाना, बेचैनी और परेशानी होती है। इस तरह सारा दु खसमुदय उठ खडा होता है।"

प्रत्यय चौबीस है—हेतु प्रत्यय, आलम्बन प्रत्यय, अधिपति प्रत्यय, अनन्तर प्रत्यय, समनन्तर प्रत्यय, सहजात प्रत्यय, अन्योन्यप्रत्यय, निश्रय प्रत्यय, उपनिश्रय प्रत्यय, पुरेजात प्रत्यय, पश्चात्-जात प्रत्यय, आसेवन प्रत्यय, कर्म प्रत्यय, विपाक प्रत्यय, आहार प्रत्यय, इन्द्रिय प्रत्यय, ध्यान प्रत्यय, मार्ग प्रत्यय, सम्प्रयुक्त प्रत्यय, विप्रयुक्त प्रत्यय, अस्ति प्रत्यय, नास्ति प्रत्यय, विगत प्रत्यय, अविगत प्रत्यय।

इन प्रत्ययो मे अविद्या पुण्य-संस्कारो का आलम्बन और उपनिश्रय—इन दो प्रत्ययो से प्रत्यय होती है, अपुण्य-संस्कारो का अनेक प्रकार से प्रत्यय होती है और आनेञ्ज-सस्कारो का केवल उपनिश्रय प्रत्यय से ही प्रत्यय होती है। प्रतीत्यसमुत्पाद के सम्बन्ध मे दीघनिकाय मे भगवान् ने कहा है—"आनन्द! यह प्रतीत्यसमुत्पाद गम्भीर है और गम्भीर-सा दीखता भी है। इस धर्म के न जानने से ही यह प्रजा उलझे सूत-सी, गाँठ पडी रस्सी-सी, मूँज-वल्वज सी, अपाय, दुर्गति, विनिपात को प्राप्त हो, ससार से पार नही हो सकती।"

जिस प्रकार अविद्या अनेक प्रत्ययो से सस्कारो का प्रत्यय होती है, वैसे ही संस्कार भी विज्ञान के प्रत्यय होते है और ऐसे ही क्रमश. शेष भी शेष के प्रत्यय होते है और भव-चक्र चलता रहता है। च्युति के पश्चात् प्रतिसन्धि और प्रतिसन्धि के बाद पुनः च्युति का क्रम उस समय तक जारी रहता है, जब तक कि सभी दु.खो का निरोध (निर्वाण) प्राप्त नही हो जाता।

## १८. दृष्टिविशुद्धि-निर्देश

विशुद्धियाँ सात है—(१) शील-विसुद्धि, (२) चित्त-विशुद्धि, (३) दृष्टि-विशुद्धि, (४) कांक्षा-वितरणविशुद्धि, (५) मार्गामार्ग-ज्ञान-दर्शनविशुद्धि, (६) प्रतिपदा-ज्ञान-दर्शनविशुद्धि, (७) ज्ञान-दर्शनविशुद्धि।

**शील-विशुद्धि** पूर्वोक्त सुपरिशुद्ध प्रातिमोक्ष-संवर आदि चार प्रकार के शील को कहते है। **चित्त-विशुद्धि** उपचार-सहित आठ समापत्तियाँ है। इनका वर्णन पहले शील-निर्देश मे सक्षेप मे कर ही चुके है।

पञ्चस्कध ( = रूप, वेदना, सज्ञा, सस्कार और विज्ञान ) को यथार्थ रूप से देखना **दृष्टि-विशुद्धि** कहलाता है। जो साधक पञ्चस्कन्ध को भली प्रकार देखता है, वह जानता है कि इस शरीर मे कोई 'मनुज' या 'सत्त्व' नही है, केवल नामरूप मात्र है। यह यन्त्र के समान शून्य है तथा नाना प्रकार के दु खो का घर है। नाम और रूप भी परस्पर आश्रित है, एक के नष्ट होने पर दूसरा भी नष्ट हो जाता है। जैसे डण्डे के मारने पर नगाडा बजता है, नगाडे से निकला हुआ शब्द दूसरा ही होता है और नगाड़ा तथा शब्द मिले हुए नही होते, नगाडा भी शब्द से शून्य होता है और शब्द नगाडा से शून्य; ऐसे ही नाम और रूप के सयोग से यह शरीर चल रहा है, किंतु दोनों निर्जीव है। इस प्रकार नाना ढग से नाम और रूप को निर्जीव रूप मे यथार्थ-देखना दृष्टि-विशुद्धि है।

## १९. कांक्षा-वितरण-विशुद्धि-निर्देश

नाम और रूप के प्रति तीनो कालो मे उत्पन्न होनेवाले सन्देह को मिटाने वाला ज्ञान ही **कांक्षा-वितरण-विशुद्धि** कहलाता है। साधक जानता है कि कर्म और फल मात्र विद्यमान है। फल भी कर्म से उत्पन्न है। कर्म से पुनर्जन्म होता है। इस प्रकार संसार चल रहा है।

कर्म बारह प्रकार के होते है—दृष्टधर्म वेदनीय, उपपत्य वेदनीय, अपरापर्य वेदनीय, अहोसि कर्म। यद्गुरुक, यद्बहुल, यदासन्न, कर्तृत्व। जनक, उपस्थम्भक, उपपीडक, उपघातक। इन बारह प्रकार के कर्मो और उनके पश्चात् उनके विपाको को जानकर साधक नाम और रूप के प्रत्यय का विचार करता है। और तब वह जानता है कि "कर्म को करने वाला और फल को भोगने वाला कोई नही है। केवल शुद्ध धर्ममात्र प्रवर्तित होते है। यहाँ संसार को बनाने वाला न तो कोई देवता है और न ब्रह्मा, केवल कार्य एवं कारण से शुद्ध धर्म प्रवर्तित होते हैं।"

## २०. मार्गामार्ग-ज्ञान-दर्शन-निर्देश

उचित और अनुचित मार्ग को जानने वाला ज्ञान ही **मार्गामार्ग-ज्ञान-दर्शन-विशुद्धि** है। तीन लौकिक परिज्ञाएँ है—ज्ञातपरिज्ञा, तीरणपरिज्ञा, प्रहाणपरिज्ञा। रूप आदि के लक्षण जानने की प्रज्ञा **ज्ञातपरिज्ञा** है। रूप, वेदना आदि की अनित्यता को जानने की प्रज्ञा **तीरणपरिज्ञा** है और उन्ही मे नित्य होने आदि के विचार को त्यागने की प्रज्ञा **प्रहाणपरिज्ञा** है।

इन तीनों परिज्ञाओ से साधक पञ्चस्कन्ध का विचार करता है और देखता है कि पञ्चस्कन्ध अनित्य, दु ख, रोग फोडा, काँटा, अघ, बाधा आदि है। वह कर्म, कर्मसमुत्थान, कर्मप्रत्यय; चित्त, चित्तसमुत्थान, चित्तप्रत्यय और आहार, ऋतु के अनुसार भी पञ्चस्कन्ध का मनन करके इसकी प्रवृत्ति को देखता है, तब उसे स्पष्ट रूप मे जान पडता है कि जीवन, आत्मभाव और सुखदु ख एक चित्त के साथ ही लगे रहते है। क्षण बहुत ही लघु है। वह यह जानता है कि अवभास आदि धर्म मार्ग नही है, जिससे कि निर्वाण-लाभ हो सके, प्रत्युत उपक्लेशो से विमुक्त विपश्यना-ज्ञान ही यथार्थ मार्ग है। इस प्रकार मार्ग और अमार्ग को जाननेवाला ज्ञान मार्गामार्ग-ज्ञान-दर्शन-विशुद्धि है।

## २१. प्रतिपदाज्ञान-दर्शन-विशुद्धि-निर्देश

आठ ज्ञानो के अनुसार श्रेष्ठत्व-प्राप्त विपश्यना और सत्यानुलोमिक ज्ञान—इन्हे ही **प्रतिपदाज्ञान-दर्शन-विशुद्धि** कहते हैं। आठ विपश्यना-ज्ञान ये है—(१) उदयव्ययानुपश्यना ज्ञान, (२) भग्नानुपश्यना ज्ञान, (३) भयत उपस्थान, (४) आदोनवानुपश्यना ज्ञान, (५) निर्विदानुपश्यना ज्ञान, (६) मुञ्चितुकम्यता ज्ञान, (७) प्रतिसंख्यानुपश्यना ज्ञान, (८) संस्कार-उपेक्षा ज्ञान। इन ज्ञानो द्वारा अनित्य, दु:ख और अनात्म के रूप में भावना करनी चाहिए। इस भावना को उत्थान-गामिनी परिशुद्ध विपश्यना भी कहते है। इस भावना को करने वाला साधक जानता है कि सारा ससार क्षणिक, दु खमय और अनात्म है और वह इसी भावना में मनोयोग कर शान्त एव परिशुद्ध विपश्यना में सदा लगा हुआ महाभयानक संसार-दु:ख से मुक्त हो जाता है। उक्त आठो ज्ञानों का विशेष विस्तार ग्रन्थ से समझ लेना चाहिये।

## २२. ज्ञानदर्शन-विशुद्धि-निर्देश

स्रोतआपत्ति मार्ग, सकृदागामी मार्ग, अनागामी मार्ग और अर्हत् मार्ग—इन चारो मार्गो का ज्ञान **ज्ञानदर्शन-विशुद्धि** कहलाता है। स्रोत आपत्ति-मार्ग-

